॥ श्रीहरिः ॥

# ॥ विवाह संस्कार पद्धति ॥

## विषय अनुक्रमणिका


| | | |
|---|---|---|
| १. | **विवाह अनुक्रमणिका** | **02** |
| २. | **वर-रक्षा / वरिच्छा / फलदान** | **03** |
| ३. | **वर-वरण (तिलक-सगाई )** | **04** |
| | गणेश-अम्बिका पूजन | 08 |
| | कलश पूजन | 09 |
| | षोडश मातृका पूजन | 11 |
| | नवग्रह पूजन | 12 |
| | वर पूजन | 18 |
| ४. | **विवाह पूर्वांग पूजन** | **20** |
| | मण्डप स्थापन, कलश स्थापन, हरिद्रालेपन, कंकण बन्धन, पून-पुनौती, सिल पोहना, मन्त्री पूजा, कोहबर पूजा, द्वारमातृका पूजन, मातृका पूजन, सप्तघृतमातृका पूजन, लोकाचार | |
| ५. | **देव-पितृ निमन्त्रण** | **29** |
| ६. | **नान्दीमुख श्राद्ध** | **32** |
| ७. | **बारात प्रस्थान** | **36** |
| ८. | **द्वार पूजन** | **36** |
| | वर पूजन, दुर्गा जनेऊ, चढाव, तागपाट, | |
| ९. | **विवाह प्रारम्भ** | **41** |
| | वर का आगमन, तिलक, आरती, उपानह त्याग, आसन, विष्टर, पाद्य, तिलक, माला, पुनः विष्टरदान अर्घ्य, आचमन, मधुपर्क, अंग स्पर्श, तृण क्षेदन | |
| १०. | **अग्निस्थापन** | **46** |
| ११. | वर वस्त्र धारण, कन्या आगमन, वस्त्र प्रदान, सम्मुखीकरण, ग्रन्थिबन्धन | 47 |
| १२. | **शाखोच्चार या गोत्रोच्चार** | **48** |
| १३. | **कन्यादान विधि** | **51** |
| | संकल्प, पौंपुजी, गोदान, पाणि ग्रहण, दृढ़ पुरुष स्थापन, परस्पर निरीक्षण | |
| १४. | **विवाह होम** | **55** |
| | अन्तःपट हवन, लाजा होम, अश्मारोहण, अवशिष्ट लाजाहोम, चौथी परिक्रमा, प्राजापत्य हवन | |
| १५. | **सप्तपदी** | **66** |
| १६. | **सूर्यदर्शन, ध्रुवदर्शन, हृदयालम्भन** | **69** |
| १७. | **सुमंगली ( सिन्दूरदान)** | **69** |
| १८. | **ग्रन्थि बन्धन** | **70** |
| १९. | **अभिषेक, आशीर्वाद** | **71** |
| २०. | **आवाहित देवताओं का उत्तर पूजन** | **72** |
| २१. | **आचार्य दक्षिणा** | **72** |
| २२. | **गौने की प्रक्रिया** | **73** |
| २३. | **कंकण मोक्षण, ग्रन्थि विमोक** | **74** |
| २४. | **वर-वधू के तीन रात पालनीय नियम** | **74** |
| २५. | **चतुर्थीकर्म** | **75** |
| २६. | **ग्रह पूजा दान संकल्प** | **80** |
| | सूर्य, गुरु, चन्द्र पूजा दान संकल्प | |
| २७. | **वैधव्य परिहार के उपाय** | **82** |
| | वैधब्य परिहार व्रत, कुम्भ विवाह, अश्वत्थ विवाह, विष्णु प्रतिमा विवाह | |
| २८. | **शाखोच्चार सम्बन्धी मांगलिक श्लोक** | **85** |
| २९. | **विवाह मुहूर्त विचार** | **87** |

# ॥ विवाह अनुक्रमणिका ॥

विवाह मण्डप मे कई बार इस बात को लेकर कि कौन सी प्रक्रिया कब की जाय ! इसको लेकर भिन्न-भिन्न मत मिलते हैं ! परन्तु वह मत जो तार्किक और अधिक से अधिक पद्धतियों मे पाए जायं उन्ही को मान्यता दी जानी चाहिए !

- **साधुस्ततो विष्टरं पाद्यविष्टरम् अर्घाचमं वै मधुपर्क वाक्य में।**
  **उत्सृजत्तृणान्यत्त्वथ वेदिकर्म स्याग्निमभ्यर्चय कोतुकारद्वारः ॥**
- **आनीय कन्या वसनं वराय, ददाति दाता वर-वस्त्र-दानम्।**
  **परस्परं दातृकग्रन्थिबन्धनं, संकल्प-कन्या-वरणं च होमः ॥**
- **लाजाहुतिर्ग्राम्यवचः सुमंगली परिवर्ति वामे ग्रथनं विधत्ते।**
  **स्विष्टाहुतिः स्यादभिषेकदानं कृत्वा वरः कौतुकमन्दिरं व्रजेत् ॥**

कन्या के पिता द्वारा वर को मण्डप मे बैठाना, प्रथम विष्टर देना, पाद्य देना, दूसरा विष्टर देना, अर्घ्य-आचमन-मधुपर्क देना ! वर के द्वारा अंगन्यास करना, त्रिण परित्याग, पंचभूसंस्कार अग्नि स्थापन, कोहबर से कन्या को मण्डप मे बुलाना, कन्या के पिता द्वारा वर को चतुस्वस्त्र देना, कन्या के माता-पिता का प्रस्पर ग्रंथि बंधन करना, कन्या दान का संकल्प, ब्राहमण वरण, हवन, लाजाहूति, सप्त पदी, कन्या को वर के वाम भाग में बैठाना, कन्या के माँग मे सिंदूर भरना, वर और कन्या का ग्रंथि बंधन, ध्रुव दर्शन, स्विष्टकृत होम, अभिषेक और वर-कन्या का कोहबर मे जाना !

इसी प्रक्रिया को बहुतायत पद्धतियों मे पाया जाता है ! विवाह संस्कार की दृष्टिकोण से तार्किक भी ! हाँ इन सब के बीच मे कुछ लौकिक परम्पराओं का भी समावेश किया जाता है और किया जाना भी चाहिए ! लौकिक मान्यताओं-परम्पराओं को दरकिनार कर किसी भी संस्कार का सम्पादन नही होना चाहिए !

## ॥ वर-रक्षा / वरिच्छा / फलदान ॥

- वर पूर्वमुख तथा फलदान चढ़ाने वाला व्यक्ति (कन्या-पिता या कन्या भ्राता) पश्चिम मुख बैठकर दोनों
- पृ०सं० ४ में दिये हुए मंत्रो के अनुसार पवित्र, आचमन एवं स्वस्तिवाचन करे।

- फलदान चढाने वाला व्यक्ति हाथ में फलदान की सामग्री सलेकर मन्त्र पढ़े।
    - **ॐ वाचा दत्ता मया कन्या पुत्रार्थम् स्वीकृतं त्वया।**
      **कन्यावलोकन विधी निश्चितस् त्वं सुखीभव॥**
    - **तुभ्यं कन्यार्थिने वाचा कन्यादानं ददाम्यहम्।**
      **तन्निश्चयार्थम् मद्दतं गृह्यतां साक्षतं फलम्॥**

- फलदान वर के हाथ में दे दे।
- वर फलदान लेकर निम्न मन्त्र पढ़े एवं माथे पर लगाये।
    - **ॐ वाचा दत्ता त्वया कन्या पुत्रार्थम् स्वीकृतं मया।**
      **वरालोकन विधौ निश्चितम् त्वं सुखी भव॥**

- **ध्यान**

**ॐ प्रमादात् कुर्वतां कर्म प्रच्यवेता ध्वरेषु यत्।**
**स्मरणादेव तद विष्णु : परिपूर्णम् स्यादिति श्रुतिः॥**
**यस्यस्मृत्या च नामोक्त्या तपो यज्ञ क्रियादिषु।**
**न्यूनं सम्पूर्णतां याति सद्यो वन्दे तमच्युतम्॥**
ॐ विष्णवे नमः। ॐ विष्णवे नमः। ॐ विष्णवे नमः।

- माता पिता आचार्य पुरोहित आदि गुरुजनों का चरण स्पर्श करे।
- ब्राह्मण को दक्षिणा और नाई को न्योछवर देना चाहिए।

## ॥ वर वरण / तिलक / सगाई विधि ॥

विवाह-संस्कार में वर और कन्या दोनों के संस्कार का विधान है। विवाह से पूर्व वरवरण होता है, जिसे लोकभाषा में तिलक या सगाई भी कहते हैं। इसमें मुख्य रूप से कन्यापक्ष द्वारा संकल्प पूर्वक 'वर' का पूजन तथा वरण किया जाता है।

किसी शुभ दिनमें कन्या के भ्राता-पिता आदि स्वजनों के साथ मांगलिक सामग्रीयों को लेकर वर के घर में जाकर मण्डप में पश्चिमाभिमुख बैठें और वर पूर्वाभिमुख बैठे। दोनों पक्ष मन्त्रपूर्वक पूजन आदि करे।

यथालब्धोपचार से गणेश-अम्बिका पूजन, कलश पूजन, नवग्रहों का पूजन करें।

- **पवित्रकरणम्** — **ॐ अपवित्रः पवित्रो वा सर्वावस्थां गतोपि वा।**
  **यः स्मरेत् पुण्डरीकाक्षं स बाह्याभ्यन्तरः शुचिः॥**

- **आचम्य** — **ॐ केशवाय नमः। ॐ माधवाय नमः। ॐ नारायणाय नमः।** आचमन करें।
  **ॐ हृषीकेशाय नमः।** हाथ धो लें।

- **आसन शुद्धि** — **ॐ पृथ्वी त्वया धृता लोका देवि त्वं विष्णुना धृता।**
  **त्वं च धारय मां देवि पवित्रं कुरु चासनम्॥**
  - **ॐ स्योना पृथिवि नो भवानृक्षरा निवेशनी। यच्छा नः शर्म सप्रथाः॥**

- **पवित्री (पैंती)** — **ॐ पवित्रे स्थो वैष्णव्यौ सवितुर्वः प्रसवऽ उत्पुनाम्यच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिभिः। तस्य ते पवित्रपते पवित्र पूतस्य यत्काम: पूनेतच्छकेयम्॥**

- **यज्ञोपवित** — **ॐ यज्ञोपवीतं परमं पवित्रं प्रजा पतेर्यत सहजं पुरुस्तात।**
  **आयुष्यं मग्रंय प्रतिमुन्च शुभ्रं यज्ञोपवितम बलमस्तु तेजः॥**

- **तिलक** — **चन्दनस्य महत्पुण्यम् पवित्रं पापनाशनम्।**
  **आपदां हरते नित्यम् लक्ष्मी तिष्ठ सर्वदा॥**
  - **ॐ स्वस्तिस्तु याऽ विनशाख्या धर्म कल्याण वृद्धिदा।**
    **विनायक प्रिया नित्यं तां स्वस्तिं भो ब्रवंतु नः॥**

- **रक्षाबन्धनम्** — **येन बद्धो बलि राजा, दानवेन्द्रो महाबलः।**
  **तेन त्वाम् प्रतिबद्धनामि रक्षे माचल माचलः॥**
  - **ॐ व्रतेन दीक्षामाप्नोति, दीक्षयाऽऽप्नोति दक्षिणाम्।**
    **दक्षिणा श्रद्धामाप्नोति, श्रद्धया सत्यमाप्यते॥**

- **स्वस्ति-वाचन** ॐ आ नो भद्राः क्रतवो यन्तु विश्वतोऽ दब्धासो अपरीतास उद्भिदः ।
देवा नो यथा सदमिद् वृधे असन्नप्रायुवो रक्षितारो दिवे दिवे ॥ ॥१॥

- देवानां भद्रा सुमतिर्ऋ जूयतान्देवाना ७ राति रभिनो निवर्तताम् ।
देवाना ७ सख्यमुपसेदिमा वयन्देवान आयुः प्रतिरन्तु जीवसे ॥ ॥२॥
- तान्पूर्वया निविदा हूमहेवयम् भगम् मित्रमदितिन् दक्षमस्रिधम् ।
अर्यमणं वरुण ७ सोम मश्विना सरस्वती नः सुभगा मयस्करत् ॥ ॥३॥
- तन्नो वातो मयो भुवातु भेषजन् तन्माता पृथिवी तत्पिता द्यौः ।
तद् ग्रावाणः सोमसुतो मयो भुवस्तदश्विना शृणुतन् धिष्ण्या युवम् ॥ ४॥
- तमीशानन् जगतस् तस्थुषस्पतिन् धियञ्जिन्वमवसे हूमहे वयम् ।
पूषा नो यथा वेदसामसद् वृधे रक्षिता पायुरदब्धः स्वस्तये ॥ ॥ ५॥
- स्वस्ति न इन्द्रो वृद्धश्रवाः स्वस्ति नः पूषा विश्वेवेदाः ।
स्वस्ति नस्ताक्ष्यों अरिष्टनेमिः स्वस्ति नो बृहस्पतिर्दधातु ॥ ॥ ६॥
- पृषदश्वा मरुतः पृश्निमातरः शुभं य्यावानो विदथेषु जग्मयः ।
अग्निजिह्वा मनवः सूरचक्षसो विश्वेनो देवा अवसा गमन्निह ॥ ॥ ७॥
- भद्रं कर्णेभिः शृणुयाम देवा भद्रं पश्ये माक्षभिर्यजत्राः ।
स्थिरै रङ्गैस्तुष्टुवा ७ सस्तनूभिर् व्यशेमहि देवहितं यदायुः॥ ॥ ८॥
- शतमिन्नु शरदो अन्ति देवा यत्रा नश्चक्रा जरसन् तनूनाम् ।
पुत्रासो यत्र पितरो भवन्ति मानो मध्यारी रिषतायुर्गन्तोः ॥ ॥ ९॥
- अदितिर्द्यौ रदितिरन्त रिक्षमदितिर् माता सपिता सपुत्रः ।
विश्वे देवा अदितिः पञ्चजना अदितिर् जातमदितिर् जनित्वम् ॥ ॥१०॥
- द्यौः शान्तिरन्तरिक्ष ७ शान्तिः पृथिवी शान्तिरापः शान्तिरोषधयः
शान्तिः। वनस्पतयः शान्तिर्विश्वे देवाः शान्तिर्ब्रह्म शान्तिः
सर्व ७ शान्तिः शान्तिरेव शान्तिः सामा शान्तिरेधि ॥ ॥११॥
- यतो यतः समीहसे ततो नो अभयं कुरु ।
शन्नः कुरु प्रजाभ्योऽभयन्नः पशुभ्यः ॥ ॥१२॥

१. श्रीमन् महागणाधीपतये नमः ।
२. इष्ट देवताभ्यो नमः ।
३. कुल देवताभ्यो नमः ।
४. ग्राम देवताभ्यो नमः ।
५. स्थान देवताभ्यो नमः ।
६. वास्तु देवताभ्यो नमः ।
७. वाणी हिरण्यगर्भाभ्याम नमः ।
८. लक्ष्मी नारायणाभ्याम नमः ।
९. उमा महेश्वराभ्याम नमः ।
१०. शची पुरंदाराभ्याम नमः ।
११. मातृ पितृ चरण कमलेभ्यो नमः ।
१२. सर्वेभ्यो देवेभ्यो नमः ।
१३. सर्वेभ्यो ब्राह्मणेभ्यो नमः ।
१४. एतत कर्म प्रधान देवताभ्यो नमः ।

- सुमुखश्चैकदंतश्च कपिलो गजकर्णकः ।
  लम्बोदरश्च विकटो विघ्ननाशो विनायकः ॥ ॥ १॥
- धुम्रकेतुर् गणाध्यक्षो भालचन्द्रो गजाननः ।
  द्वादशैतानि नामानि यः पठेच्छृणुयादपि ॥ ॥ २॥
- विद्यारंभे विवाहे च प्रवेशे निर्गमे तथा ।
  संग्रामे संकटे चैव विघ्नस्तस्य न जायते ॥ ॥ ३॥
- शुक्लाम्बरधरम् देवं शशिवर्णं चतुर्भुजम ।
  प्रसन्नवदनं ध्यायेत सर्व विघ्नो-पशान्तये ॥ ॥ ४॥
- अभीप्सितार्थ सिद्ध्यर्थं पूजितो यः सुरासुरैः ।
  सर्वविघ्न-हरस्तस्मै गणाधिपतये नमः ॥ ॥ ५॥
- सर्वमंगल मांगल्ये शिवे सर्वार्थ साधिके ।
  शरण्ये त्र्यम्बके गौरी नारायणी नमोस्तु ते ॥ ॥ ६॥
- सर्वदा सर्व कार्येषु नास्ति तेषाममंगलम ।
  येषां हृदयस्थो भगवान मंगलायतनो हरीः ॥ ॥ ७॥
- तदेव लग्नं सुदिनं तदेव ताराबलं चंद्रबलं तदेव ।
  विद्याबलं दैवबलम तदेव लक्ष्मीपते तेन्ध्री युगं स्मरामि ॥ ॥ ८॥
- लाभस्तेषां जयस्तेषां कुतस्तेषां पराजयः ।
  येषामिन्दीवरश्यामो हृदयस्थो जनार्दनः॥ ॥ ९॥
- यत्र योगेश्वरः कृष्णो यत्र पार्थो धनुर्धरः ।
  तत्र श्रीर्विजयो भूतिर्ध्रुवा नीतिर्मम ॥ ॥१०॥
- सर्वेष्वारम्भ-कार्येषु त्रयस्त्रि भुवनेश्वराः ।
  देवा दिशन्तु नः सिद्धिं ब्रह्मेशान जनार्दनः ॥ ॥१३॥
- वक्रतुण्ड महाकाय सूर्य कोटि सम प्रभ ।
  निर्विघ्नं कुरु मे देव सर्वकार्येषु सर्वदा ॥ ॥१५॥

- **संकल्प (कन्या)** (अमुक) गोत्रोत्पन्नः (अमुक) शर्मा/ वर्मा/ गुप्तोऽहं, (अमुक) गोत्रायाः, (अमुक) नाम्न्याः स्वभगिन्याः (पिता करे तो स्वकन्यायाः कहे) विवाहांगभूत वरपूजन पूर्वकं वरवरण कर्मणि शुभता सिद्ध्यर्थं गौरी-गणपति कलशस्थापनं नवग्रहादीनां स्मरणं पूजनं च करिष्ये ।

- **संकल्प (वर)** ॐ विष्णुर्विष्णुर्विष्णुः श्रीमद्भगवतो महापुरुषस्य विष्णोराज्ञया प्रवर्तमानस्य ब्रह्मणो द्वितीयपरार्धे श्रीश्वेतवाराहकल्पे वैवस्वत मन्वन्तरे अष्टाविंशति तमे कलियुगे कलिप्रथमचरणे जम्बुद्वीपे भरतखण्डे आर्यावर्तैकदेशे ..... नगरे/ ग्रामे/ क्षेत्रे ..... संवत्सरे, ..... अयने, ..... ऋतौ, ..... मासे, ..... पक्षे, ..... तिथौ, ..... नक्षत्रे, ..... योगे, ..... करणे, ..... वासरे, ..... राशिस्थिते सूर्ये, ..... राशिस्थिते चन्द्रे, शेषेषु ग्रहेषु यथा-यथा राशि स्थान स्थितेषु सत्सु एवं ग्रह-गुण-गण विशेषण विशिष्टायां शुभमुहूर्ते ..... गोत्रः, ..... शर्मा/ वर्मा/ गुप्तोऽहं स्वकीय विवाहांगभूत वरवृत्ति कर्मणि शुभता सिद्ध्यर्थं गौरी-गणपति कलशस्थापनं नवग्रहादीनां स्मरणं पूजनं च करिष्ये ।

- **पृथ्वी ध्यानम्** ॐ पृथ्वि त्वया धृता लोका देवि त्वं विष्णुना धृता ।
त्वं च धारय मां देवि पवित्रं कुरु चासनम् ॥

- **रक्षा विधानम्** अप सर्पन्तु ते भूता ये भूता भूमि संस्थिताः ।
ये भूता विघ्नकर्तारस्ते नश्यन्तु शिवाज्ञया ॥
  - अपक्रामन्तु भूतानि पिशाचाः सर्वतो दिशम् ।
सर्वेषाम विरोधेन पूजा कर्म समारभे ॥

- **दिप स्थापनम्** शुभं करोतु कल्याणं आरोग्यं सुख सम्पदाम् ।
मम बुद्धि विकाशाय दीपज्योतिर्नमोस्तुते ॥
  - ॐ अग्निर्ज्योतिषा ज्योतिष्मान् रुक्मो वर्चसा वर्चस्वान् ।
सहस्त्रदा ऽ असि सहस्त्राय त्वा ॥

- **सूर्य नमस्कार** ॐ आकृष्णेन रजसा वर्तमानो निवेशयन्नमृतम्मर्त्यञ्च ।
हिरण्येन सविता रथेना देवो याति भुवनानि पश्यन् ॥

- **शंख पूजनम्** ॐ पांचजन्याय विद्महे पावमानाय धीमहि । तन्नो शंखः प्रचोदयात् ॥
  - त्वं पुरा सागरोत्पन्नो विष्णुना विधृतः करें ।
निर्मितः सर्वदेवैश्च पाञ्चजन्य नमोस्तुते ॥

- **घंटी पूजनम्** आगमार्थं तु देवानां गमनार्थं तु रक्षसाम् ।
घण्टा नाद प्रकुर्वीत पश्चात् घण्टां प्रपूजयेत ॥

# ॥ गणेश अम्बिका पूजनम् ॥

- **गणेश ध्यानम्**

  **ॐ गणानां त्वा गणपति ७ हवामहे, प्रियाणान्त्वा प्रियपति ७ हवामहे, निधीनान्त्वा निधिपति ७ हवामहे, वसो: मम आहमजानि गर्भधम् मात्वमजासि गर्भधम् ॥**
  - **गजाननम् भूत गणादि सेवितं कपित्थ जम्बू फलचारु भक्षणम् ।**
    **उमासुतं शोक विनाश कारकं नमामि विघ्नेश्वरपादपंकजम् ॥**
  - ॐ भूर्भुव: स्व: गणपतये नम: । गणपतिम् आवाह्यामि स्थापयामि पूजयामि ।

- **गौरी ध्यानम्**

  **नमो देव्यै महादेव्यै शिवायै सततं नमः।**
  **नमः प्रकृत्यै भद्रायै नियता: प्रणताः स्म ताम् ॥**
  - **ॐ हेमद्रितनायां देवीं वरदां शंकरप्रियाम् ।**
    **लम्बोदरस्य जननीं गौरीं आवाह्याम्यहम् ॥**
  - ॐ भूर्भुव: स्व: गौर्यै नम: । गौरीम् आवाहयामि स्थापयामि पूजयामि ।
  - पृ०सं० १४ में दिये हुए मंत्रो के अनुसार पंचोपचार या षोडशोपचार पूजन कर दें ।

- **विशेषार्घ्य**

  एक ताम्रपात्र में जल, चन्दन, अक्षत, फल, फूल, दूर्वा और दक्षिणा रखलें ।
  - **रक्ष रक्ष गणाध्यक्ष रक्ष त्रैलोक्य रक्षक ।**
    **भक्तानामभयं कर्ता त्राता भव भवार्णवात् ॥**
  - **द्वैमातुर कृपासिन्धो षाण्मातुराग्रज प्रभो ।**
    **वरदस्त्वं वरं देहि वांछितं वांछितार्थद ॥**
  - **अनेन सफलार्घ्येण वरदोऽस्तु सदा मम ।**
  - गणेशाम्बिकाभ्यां नमः विशेषार्घ्यं समर्पयामि ।

- **अर्पण**

  ॐ एतानि गन्धाक्षत पुष्प धूप दीप नैवैद्य ताम्बूल पूगीफल दक्षीणा द्रव्येण अनया पूजया गणेशाम्बिके प्रीयेताम्, न मम ।

- **प्रार्थना**

  **विघ्नेश्वराय वरदाय सुरप्रियाय, लम्बोदराय सकलाय जगद्धिताय ।**
  **नागाननाय श्रुतियज्ञविभूषिताय, गौरीसुताय गणनाथ नमो नमस्ते ॥**
  - **त्वं वैष्णवी शक्तिरनन्तवीर्या, विश्वस्य बीजं परमासि माया ।**
    **सम्मोहितं देवि समस्तमेतत्, त्वं वै प्रसन्ना भुवि मुक्तिहेतुः ॥**
  - गणेशाम्बिकाभ्यां नमः । प्रार्थनापूर्वकं नमस्कारान् समर्पयामि ।

## ॥ कलश पूजनम् ॥

- **भूमि स्पर्श** — ॐ भूरसि भूमिरस्यदितिरसि विश्वधाया विश्वस्य भुवनस्य धर्त्री ।
  पृथिवीं यच्छ पृथिवीं दृ ७ ह पृथिवीं माहि ७ सीः ॥

- **धान्य प्रक्षेप** — ॐ ओषधयः समवदन्त, सोमेन सह राज्ञा ।
  यस्मै कृणोति ब्राह्मणस्त ७ राजन् पारयामसि ॥ भूमि पर सप्तधान्य रखें

- **कलश स्पर्श** — ॐ आजिघ्र कलशं मह्या त्वा विशन्त्विन्दवः पुनरुर्जा निवर्त्तस्व सा नः।
  सहस्रं धुक्क्ष्वोरु धारा पयस्वती पुनर्म्मा विशताद्रयिः॥ धान्य पर कलश रखें

- **कलश में जल** — ॐ वरुणस्योत्तम्भन मसि वरुणस्य स्कम्भ सर्जनीस्त्थो वरुणस्य ऽऋत
  सदन्यसि वरुणस्य ऽऋत सदनमसि वरुणस्य ऽऋत सदन मासीद ॥

- **कलश में आम्रपल्लव** — ॐ अम्बे अम्बिके अम्बालिके नमानयति कश्चन ।
  ससत्स्यश्वकः सुभद्रिकां काम्पीलवासिनीं ॥ कलश में आम का पत्ता रखें

- **कलश में सोपारी** — ॐ या फलिनीर्या अफला अपुष्पा याश्च पुष्पिणी ।
  बृहस्पति प्रसूतास्ता नो मुञ्चन्त्व ७ हसः ॥ कलश में सोपारी रखें

- **कलश में सूत्र** — ॐ सुजातो ज्योतिषा सह शर्म वरूथमा सदत्स्वः ।
  वासो अग्ने विश्वरूप ७ संव्ययस्व विभावसो ॥ कलश में मौली लपेट दें

- **कलश में द्रव्य** — ॐ हिरण्यगर्भः समवर्त्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक ऽआसीत ।
  स दाधार पृथ्वीं द्यामुतेमां कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥ कलश में दक्षिणा छोडें

- **कलश पर नारीयल** — ॐ श्रीश्चते लक्ष्मीश्च पत्न्यावहोरात्रे पार्श्वे नक्षत्राणि रूपमश्विनौ व्यात्तम् ।
  इष्णन्निषाणामुम्मऽइषाण सर्वलोकम्मऽइषाण ॥ पूर्णपात्र पर नारियल रखें

- **कलश पर पूर्णपात्र** — कहीं पर नारीयल की जगह पूर्णपात्र (जव भरा पियला) एवं दीपक रखा जाता है।
  - ॐ पूर्णा दर्वि परापत सुपूर्णा पुनरापत ।
    वस्नेव विकृणावहा इषमूर्ज ७ शतक्रतो ॥ कलश पर पूर्णपात्र रखें ।

- **कलश पर दीपक** — ॐ अग्निर्ज्योतिर्ज्योतिरग्निः स्वाहा । सूर्योज्योतिर्ज्योतिः सूर्यः स्वाहा ।
  अग्निर्वर्चो ज्योतिर्वर्चः स्वाहा सूर्यो वर्चो ज्योतिर्वर्चः स्वाहा ।
  ज्योतिः सूर्यः सूर्यो ज्योतिः स्वाहा ॥ पूर्णपात्र के उपर दीपक रखें ।

- **कलश आवाहन** ॐ तत्त्वा यामि ब्रह्मणा वन्दमानस्तदा शास्ते यजमानो हविर्भिः ।
  अहेडमानो वरुणेह बोध्युरुश ७ समा न आयुः प्रमोषीः॥
  - कलशस्य मुखे विष्णुः कण्ठे रुद्र समाश्रिताः ।
    मूले त्वस्य स्थितो ब्रह्मा मध्ये मात्र-गणाः स्मृताः ॥ ॥१॥
  - कुक्षौ तु सागरा सर्वे सप्तद्वीपा वसुंधरा ।
    ऋग्वेदोथ यजुर्वेदः सामवेदो ह्यथर्वणः ॥ ॥२॥
  - अंगैश्च सहिता सर्वे कलशन्तु समाश्रिताः।
    अत्र गायत्री सावित्री शान्तिः पुष्टिकरी तथा ॥ ॥३॥
  - आयान्तु देव पूजार्थं दुरितक्षय-कारकाः ।
  - गंगे च यमुने चैव गोदावरि सरस्वति ।
    नर्मदे सिन्धु-कावेरि जलेऽस्मिन संनिधिं कुरु ॥ ॥४॥
  - अस्मिन कलशे वरुणं सांड्ग सपरिवारं सायुधं सशक्तिकमावाहयामि ।
  - ॐ भूभुर्वः स्वः भो वरुण ! इहागच्छ इह तिष्ठ स्थापयामि, पूजयामि मम पूजां गृहाण ।
    ॐ अपां पतये वरुणाय नमः ।

- **कलश चतुर्दिक्षु चतुर्वेदान्पूजयेत्** कलश के चारो तरफ कुंकुम एवं चावल लगा दें ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ▪ **पूर्व** | **ऋग्वेदाय नमः ।** | ▪ **उत्तर** | **अथर्वेदाय नमः ।** |
| ▪ **दक्षिण** | **यजुर्वेदाय नमः ।** | ▪ **कलश के ऊपर** | **ॐ अपाम्पतये वरुणाय नमः ।** |
| ▪ **पश्चिम** | **सामवेदाय नमः ।** | | |

  - पृ०सं० १४ में दिये हुए मंत्रो के अनुसार पंचोपचार या षोडशोपचार पूजन कर दें ।

- **अर्पण** अनेन कृतेन पूजनेन कलशे वरुणाद्यावाहित देवताः प्रीयन्ताम् न मम ।

# ॥ षोडश मातृका पूजनम् ॥




**ॐ अम्बे अम्बिके अम्बालिके नमानयति कश्चन।**
**ससत्स्यश्वकः सुभद्रिकां काम्पीलवासिनीं॥**
**गौरी पद्मा शची मेधा, सावित्री विजया जया।**
**देवसेना स्वधा स्वाहा, मातरो लोकमातरः॥**
**धृतिः पुष्टिस्तथा तुष्टिः, आत्मनः कुलदेवता।**
**गणेशेनाधिका ह्येता, वृद्धौ पूज्याश्च षोडश॥**

१. **ॐ गणपतये नमः** गणपतिम् आ.स्था.पू.।
२. **ॐ गौर्यै नमः** गौरीम् आ.स्था.पू.।
३. **ॐ पद्मायै नमः** पद्माम् आ.स्था.पू.।
४. **ॐ शच्यै नमः** शचीम् आ.स्था.पू.।
५. **ॐ मेधायै नमः** मेधाम् आ.स्था.पू.।
६. **ॐ सावित्र्यै नमः** सावित्रीम् आ.स्था.पू.।
७. **ॐ विजयायै नमः** विजयाम् आ.स्था.पू.।
८. **ॐ जयायै नमः** जयाम् आ.स्था.पू.।
९. **ॐ देवसेनायै नमः** देवसेनाम् आ.स्था.पू.।
१०. **ॐ स्वधायै नमः** स्वधाम् आ.स्था.पू.।
११. **ॐ स्वाहायै नमः** स्वाहाम् आ.स्था.पू.।
१२. **ॐ मातृभ्यो नमः** मातृः आ.स्था.पू.।
१३. **ॐ लोकमातृभ्यो नमः** लोलमातृः आ.स्था.पू.।
१४. **ॐ धृत्यै नमः** धृतिम् आ.स्था.पू.।
१५. **ॐ पुष्टयै नमः** पुष्टिम् आ.स्था.पू.।
१६. **ॐ तुष्टयै नमः** तुष्टिम् आ.स्था.पू.।
१७. **ॐ आत्मनः कुल देवतायै नमः**
आत्मननः कुल देवताम् आ.स्था.पू.।

- पृ०सं० १४ में दिये हुए मंत्रो के अनुसार पंचोपचार या षोडशोपचार पूजन कर दें।

- **प्रार्थना** **आयुरारोग्यमैश्वर्यं ददध्वं मातरो मम।**
**निर्विघ्नं सर्वकार्येषु कुरुध्वं सगणाधिपाः॥**

- **अर्पण** अनया पूजया गणेश सहित गौर्यादिषोडशमातरः प्रीयन्ताम् न मम।

## ॥ नवग्रह मंण्डल पूजनम् ॥




**ब्रह्मा मुरारी स्त्रिपुरान्तकारी, भानुः शशि भूमि-सुतो बुधश्च।**
**गुरुश्च शुक्रः शनि राहु केतवः, सर्वे ग्रहाः शान्ति करा भवन्तु॥**

ग्रहों के स्थापन किसी वेदी पर नौ कोष्ठकों का एक चौकोर मण्डल बनाये। बीच वाले कौष्ठक में सूर्य, अग्निकोण में चन्द्र, दक्षिण में मंगल, ईशान में बुध, उत्तर में बृहस्पति, पूर्व में शुक्र, पश्चिम में शनि, नैर्ऋत्य में राहु और वायव्य में केतु की स्थापना करें।

**१. सूर्यम्**

**ॐ आकृष्णेन रजसा वर्त्तमानो निवेशयन्नमृतं मर्त्यं च।**
**हिरण्ययेन सविता रथेना देवो याति भुवनानि पश्यन्॥**

- **जपा कुसुम संकाशं काश्यपेयं महाद्युतिम्।**
  **तमोऽरिं सर्व पापघ्नं प्रणतोऽस्मि दिवाकरम्॥**
  ॐ भूर्भुवः स्वः सूर्याय नमः। सूर्यम् आवाहयामि, स्थापयामि, पूजयामि।

**२. चन्द्रम्**

**ॐ इमं देवाऽअसपत्न ७ सुवध्वं महते क्षत्राय महते ज्यैष्ठयाय महते जानराज्या येन्द्रस्येन्द्रियाय। इमममुष्य पुत्रममुष्यै पुत्रमस्यै विशऽएष वोमी राजा सोमोस्माकं ब्राह्मणाना ७ राजा॥**

- **दधि शंख तुषाराभं क्षीरोदार्णव संभवम्।**
  **नमामि शशिनं सोम शम्भोर्मुकुटभूषणम्॥**
- ॐ भूर्भुवः स्वः चन्द्रमसे नमः। चन्द्रमसम् आवाहयामि, स्थापयामि, पूजयामि।

**३. भौमम्**

**ॐ अग्निर्मूर्धा दिवः ककुत्पतिः पृथिव्याऽयम्।**
**अपा ७ रेता ७ सि जिन्वति॥**

- **धरणी गर्भसंभूतं विद्युत्कान्ति समप्रभम्।**
  **कुमारं शक्ति हस्तं च मंगलं प्रणमाम्यहम्॥**
- ॐ भूर्भुवः स्वः भौमाय नमः। भौमम् आवाहयामि, स्थापयामि, पूजयामि

**४. बुधम्**

**ॐ उद्बुध्य स्वाग्ने प्रति जागृहि त्वमिष्टा पूर्ते स ७ सृजेथा मयं च।**
**अस्मिन्त्सधस्थे अध्युत्तरस्मिन् विश्वेदेवा यजमानश्च सीदत॥**

- **प्रियंगु कलिका श्यामं रुपेण प्रतिमं बुधम्।**
  **सौम्यं सौम्य गुणोपेतं तं बुधं प्रणमाम्यहम्॥**
- ॐ भूर्भुवः स्वः बुधाय नमः। बुधम् आवाहयामि, स्थापयामि, पूजयामि।

५. **बृहस्पतिम्**

**ॐ बृहस्पतेऽ अति यदर्यो अर्हाद्युमद् विभाति क्रतुमज्जनेषु।**
**यद्दीदयच्छवस ऋतप्रजा त तदस्मासु द्रविणं धेहि चित्रम्॥**

- **देवानां च ऋषीणां च गुरुं कांचन सन्निभम्।**
  **बुद्धिभूतं त्रिलोकेशं तन्नमामि बृहस्पतिम्॥**
- ॐ भूर्भुवः स्वः बृहस्पतये नमः। बृहस्मतिम् आवाहयामि, स्थापयामि, पूजयामि।

६. **शुक्रम्**

**ॐ अन्नात् परिस्त्रुतो रसं ब्रह्मणा व्यपिबत् क्षत्रं पयः सोमम्प्रजापतिः।**
**ऋतेन सत्य मिन्द्रियं विपान ७ शुक्र मन्धस इन्द्रस्येन्द्रिय मिदं पयोऽमृतं मधु॥**

- **हिम कुन्दमृणालाभं दैत्यानां परमं गुरुम्।**
  **सर्वशास्त्र प्रवक्तारं भार्गवं प्रणमाम्यहम्॥**
- ॐ भूर्भुवः स्वः शुक्राय नमः। शुक्रम् आवाहयामि, स्थापयामि, पूजयामि।

७. **शनिम्**

**ॐ शन्नो देवी रभिष्टय आपो भवन्तु पीतये। शंय्यो रभि स्त्रवन्तु नः॥**

- **नीलांजनसमाभासं रविपुत्रं यमाग्रजं।**
  **छाया मार्तण्ड संभूतं तन्नमामि शनैश्चरम्॥**
- ॐ भूर्भुवः स्वः शनैश्चराय नमः। शनैश्चरम् आवाहयामि, स्थापयामि, पूजयामि

८. **राहुम्**

**ॐ कयानश्चित्र ऽ आभुवदूती सदावृधः सखा। कया शचिष्ठया वृता॥**

- **अर्द्धकायं महावीर्यं चन्द्रादित्य विमर्दनम्।**
  **सिंहिका गर्भ संभूतं तं राहुं प्रणमाम्यहम्॥**
- ॐ भूर्भुवः स्वः राहवे नमः। राहुम् आवाहयामि, स्थापयामि, पूजयामि।

९. **केतुम्**

**ॐ केतुं कृण्वन्न केतवे पेशो मर्या अपेशसे। समुषद्भिरजायथाः॥**

- **पलाश पुष्प संकाशं तारका ग्रह मस्तकम्।**
  **रौद्रं रौद्रत्मकं घोरं तं केतु प्रणमाम्यहम्॥**
- ॐ भूर्भुवः स्वः केतवे नमः। केतुम् आवाहयामि, स्थापयामि, पूजयामि।

- पृ०सं० १४ में दिये हुए मंत्रो के अनुसार पंचोपचार या षोडशोपचार पूजन कर दें।

- **अर्पण**

ॐ एतानि गन्धाक्षत-पुष्प-धूप-दीप-नैवैद्य-ताम्बूल-पूगीफल दक्षिणा द्रव्येण अनेन पूजनेन नवग्रहाधि देवता प्रीयन्ताम् न मम।

- **प्रार्थना**

**सूर्यः शौर्यमथेन्दुरुच्चपदवीं सन्मङ्गलं मङ्गलः**
**सदबुद्धिं च बुधो गुरुश्च गुरुतां शुक्रः सुखं शं शनिः।**
**राहुर्बाहुबलं करोतु सततं केतुः कुलस्योन्नतिं**
**नित्यं प्रीतिकरा भवन्तु मम ते सर्वेऽनुकूला ग्रहाः॥**

- **प्राणप्रतिष्ठा**

ॐ मनो जूतिर्जुषता माज्यस्य बृहस्पतिर्यज्ञमिमं तनोत्वरिष्टं यज्ञ ७
समिमं दधातु। विश्वे देवास सऽइह मादयन्तामोम्प्रतिष्ठ ॥

- अस्यै प्राणा: प्रतिष्ठंतु अस्यै प्राणा: क्षरन्तु च।
अस्यै देवत्वम् आचार्यै मामहेति च कश्चन ॥

- **आह्वान**

ॐ सहस्रशीर्षा पुरुषः सहस्राक्षः सहस्रपात्।
स भूमि ७ सर्व तस्पृत्वाऽ त्यतिष्ठ द्दशाङ्गुलम् ॥

- आगच्छ भगवन् देव स्थाने चात्र स्थिरो भव।
यावत् पूजां करिष्यामि तावत् त्वं संनिधौ भव ॥ आह्वान हेतु पुष्प चढायें।

- **आसन**

ॐ पुरुषऽएवेदं ७ सर्व य्यद्भूतं यच्च भाव्यम्।
उताम् तत्वस्ये शानो यदन्नेना तिरोहति ॥

- रम्यं सुशोभनं दिव्यं सर्वसौख्यकरं शुभम्।
आसनं च मया दत्तं गृहाण परमेश्वर ॥ आसन हेतु अक्षत चढायें।

- **पाद्य**

ॐ एतावानस्य महिमातो ज्यायाँश्च पूरुषः।
पादोऽस्य विश्वा भूतानि त्रिपादस्या मृतं दिवि ॥

- उष्णोदकं निर्मलं च सर्व सौगन्ध्य संयुतम्।
पाद प्रक्षाल नार्थाय दत्तं मे प्रतिगृह्यताम् ॥ पाद्य हेतु जल अर्पण करें।

- **अर्घ्य**

ॐ त्रिपादूर्ध्व उदैत्पुरुष: पादोऽ स्येहा भवत्पुन:।
ततो विष्वङ् व्यक्रा मत्सा शना नशनेऽ अभि ॥

- अर्घ्य गृहाण देवश गन्ध पुष्पाक्षतैः सह।
करुणाकर मे देव गृहाणार्घ्य नमोस्तु ते ॥ अर्घ्य हेतु जल, गन्धाक्षतपुष्प छोडे।

- **आचमनीयम्**

ॐ ततो विराड जायत विराजोऽ अधि पूरुषः।
स जातोऽ अत्य रिच्यत पश्चाद् भूमिमथो पुर: ॥

- सर्वतीर्थ समायुक्तं सुगन्धिं निर्मलं जलम्।
आचम्यतां मया दत्तं गृहीत्वा परमेश्वर ॥ आचमन हेतु जल अर्पण करें।

- **स्नान**

ॐ तस्माद्यज्ञात् सर्व हुत: सम्भृतं पृषदाज्यम्।
पशूंस्ताँश्चक्रे वायव्या नारण्या ग्राम्याश्च ये ॥

- गंगा सरस्वती तीरे पयोष्णी नर्मदा जलै:।
स्नापितोसि मया देव तथा शान्तिं कुरुष्व मे ॥ स्ना हेतु जल अर्पण करें।

- **पंचामृत स्नानम्** ॐ पंच नद्यः सरस्वती मपि यान्ति सस्रोतसः ।
सरस्वती तु पंचधा सो देशे भवत्सरित ॥
  - पयो दधि घृतं चैव मधु च शर्करान्वितम् ।
पंचामृतं मयानीतं स्नानार्थ प्रतिगृह्यताम् ॥ पंचामृत से स्नान करायें ।

- **शुद्धोदक स्नानम्** ॐ शुद्धवाल: सर्वशुद्धवालो मणिवालस्यऽ अश्विना:। श्वेत: श्वेताक्षो रुणस्ते रुद्राय पशुपतये कर्णायामा अवलिप्ता रौद्रा नभोरूपा: पार्जन्या: ॥
  - ॐ मन्दाकिन्यास्तु यद्वारि सर्वपापहरंशुभम् ।
तदिदं कल्पितं देव ! स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम् ॥ शुद्ध जल से स्नान करायें ।

- **वस्त्रम्** ॐ तस्माद्यज्ञात् सर्वहुतऽ ऋचः सामानि जज्ञिरे ।
छन्दा ७ सि जज्ञिरे तस्माद्य जुस्तस्माद जायत ॥
  - ॐ सर्वभूषाधिके सौम्ये लोक लज्जा निवारणे ।
मयो पपादि ते तुभ्यं वाससी प्रतिगृह्यताम् ॥ वस्त्र चढायें ।

- **यज्ञोपवीतम्** ॐ तस्मादश्वाऽ अजायन्त ये के चोभयादतः ।
गावो ह जज्ञिरे तस्मात्तस्मा ज्जाताऽ अजावयः ॥
  - यज्ञोपवीतं परमं पवित्रं, प्रजापतेर्यत्सहजं पुरस्तात् ।
आयुष्यमग्र्यं प्रतिमुञ्च शुभ्रं, यज्ञोपवीतं बलमस्तु तेजः ॥ यज्ञोपवीत पहनायें ।

- **चंदनम् (गन्धम्)** तँ यज्ञम् बर्हिषि प्रौक्षन् पुरुषन् जातमग्रतः ।
तेन देवाऽ अयजन्त साध्याऽ ऋषयश्च ये ॥
  - श्रीखण्डं चन्दनं दिव्यं गन्धाढ्यं सुमनोहरम् ।
विलेपनं सुरश्रेष्ठ चन्दनं प्रतिगृह्यन्ताम् ॥ चन्दन चढायें ।

- **अक्षतम्** ॐ अक्षन्न मीमदन्त ह्यवप्रियाऽ अधुषत ।
अस्तोषत स्वभानवो विप्रा नविष्ठया मती योजान् नविन्द्रतेहरी ॥
  - अक्षताश्च सुरश्रेष्ठ कुंकुमाक्ता: सुशोभिता : ।
मया निवेदिता भक्त्या गृहाण परमेश्वर ॥ चावल चढायें ।

- **सुगन्धित तैल** (इत्र) ॐ त्रयम्बकं यजामहे सुगन्धिम् पुष्टि वर्द्धनम ।
उर्वारुक मिव बन्धनान मृत्योर्मुक्षीय मामृतात ॥
  - ॐ चम्पकाशोकवकुल मालती मोगरा दिभिः।
वासितं स्निग्धताहेतु तैलं चारु प्रगृह्यतां ॥ इत्र चढायें ।

- **पुष्प / पुष्पमालाम्** ॐ ओषधी: प्रतिमोदद्धवं पुष्पवती: प्रसूवरी: ।
  अश्वाऽ इव सजित्त्वरीर्वीरुध: पारयिष्णव: ॥
  - माल्यादीनि सुगन्धीनि मालत्यादीनि वै प्रभो ।
    मयाहृतानि पुष्पाणि गृहाण परमेश्वर ॥ पुष्प चढायें ।

- **सौभाग्य द्रव्यम्** ॐ अहिरिव भोगै: पर्येति बाहुन् ज्यावा हेतिम् परिबाधमान: ।
  हस्तघ्नो विश्वा वयुनानि विद्वान् पुमान पुमा ७ सं परिपातु विश्वत: ॥
  - अबीरं च गुलालं च चोवा चन्दन मेव च ।
    अबीरेणर्चितो देव अत: शान्ति प्रयच्छमे ॥ अबीर-गुलाल चढायें ।

- **धुपम्** ॐ धूरसि धूर्व धूर्वन्तं धूर्व तं योऽस्मान् धूर्वति तं धूर्व यं व्वयं धूर्वाम: ।
  देवानामसि वह्नितमं ७ सस्नितमं पप्रितमं जुष्टतमं देवहूतमम् ॥
  - ॐ वनस्पति रसोद्भूतो गन्धाढयो गन्ध: उत्तम: ।
    आघ्रेय: सर्व देवानां धूपोऽयं प्रतिगृह्यताम् ॥ धुप दिखायें ।

- **दीपम्** ॐ अग्निर्ज्योति: ज्योतिरग्नि: स्वाहा सूर्यो ज्योतिर्ज्योति: सूर्य: स्वाहा ।
  अग्निर्व्वर्चो ज्योतिर्व्वर्च्च: स्वाहा सूर्य्योव्वर्च्चो ज्योतिर्व्वर्च्च: स्वाहा ।
  ज्योति: सूर्य्य: सूर्य्योज्योति: स्वाहा ॥
  - साज्यं च वर्ति संयुक्तम् वह्निना योजितम् मया ।
    दीपं गृहाण देवेश त्रैलोक्य तिमिरापह ॥ दीप दिखायें ।

- **नैवद्यम्** ॐ नाभ्या आसीदन्तरिक्ष ७ शीर्ष्णो द्यौ: समवर्तत ।
  पद्भ्यां भूमिर्दिश: श्रोत्रात्तथा लोकाँ२ अकल्पयन् ॥
  - शर्कराखण्ड खाद्यानि दधि क्षीर घृतानि च ।
    आहारं भक्ष्य भोज्यञ्च नैवेद्यं प्रति गृह्यताम ॥ प्रसाद चढायें ।

  प्राणाय स्वाहा, अपानाय स्वाहा, व्यानाय स्वाहा, उदानाय स्वाहा, समानाय स्वाहा ॥

- **ताम्बूलम्** ॐ यत्पुरुषेण हविषा देवा यज्ञमतन्वत ।
  वसन्तोऽस्यासीदाज्यं ग्रीष्म इध्म: शरद्धवि: ॥
  - ॐ पूगीफलं महद्दिव्यं नागवल्ली दलैर्युतम् ।
    एलादिचूर्ण संयुक्तं ताम्बूलं प्रतिगृह्यताम् ॥ पान-सुपारी चढायें ।

- **दक्षिणा** ॐ हिरण्यगर्भ: समवर्तताग्रे भूतस्य जात: पतिरेक आसीत् ।
  स दाधार पृथिवीं द्यामुतेमां कस्मै देवाय हविषा विधेम् ॥
  - हिरण्यगर्भ गर्भस्थं हेमबीजं विभावसो:।
    अनन्त पुण्य फलद मत्त: शान्तिं प्रयच्छ मे ॥ दक्षिणा चढायें ।

- **कपूर आरती** **ॐ आ रात्रि पार्थिव ७ रजः पितुरप्रायि धामभिः।**
  **दिवः सदा ७ सि बृहती वितिष्ठस आत्वेषं वर्तते तमः॥**
  - **इद ७ हविः प्रजननम्मे अस्तु दशवीर ७ सर्वगण ७ स्वस्तये।**
    **आत्मसनि प्रजासनि पशुसनि लोक सन्य भयसनिः।**
    **अग्निः प्रजां बहुलं मे करोत्वन्नं पयो रेतोऽ अस्मासु धत्त॥**
  - **अग्निर्देवता वातो देवता, सूर्यो देवता चन्द्रमा देवता,**
    **वसवो देवता रुद्रा देवता, दित्या देवता मरुतो देवता,**
    **विश्वे देवा देवता बृहस्पतिर्देवतेन्द्रो देवता वरुणो देवता॥**
  - **कर्पूरगौरं करुणावतारं संसारसारं भुजगेन्द्रहारम्।**
    **सदा बसन्तं हृदया रबिन्दे भवं भवानी सहितं नमामि॥**

- **ब्राह्मण-वरण** वर तथा कन्या भ्राता ब्राह्मण के माथ में तिलक-अक्षत लगा कर वरण करे।
  - **ॐ गन्धद्वारां दुराधर्षाम् नित्य पुष्टां करीषिणीम्।**
    **ईश्वरीं सर्वभूतानां तामिहो पह्वये श्रियम्॥**

- **संकल्प वरण** **ॐ अद्य अमुक गोत्रः अमुक नामाऽहम् अस्मिन् वरवृत्ति कर्मणि शुभता सिध्यर्थम् अमुक गोत्रं अमुक नामकं शर्माणं त्वामहं वृणे।**
  - ब्राह्मण वरण लेकर कहे। **ॐ वृतोऽस्मि।**

# ॥ वर पूजन ॥

- कन्या का भ्राता आदि निम्न रीति से वर का पूजन करे।

- **पाद प्रक्षालन** कन्या का भाई अथवा पिता वर का पाद प्रक्षालन करे।
  - मन्त्र **ॐ विराजो दोहोऽसि विराजो दोहमशीय मयि पाद्यायै विराजो दोहः ॥**
  - **ॐ नमोस्त्वनन्ताय सहस्त्र मूर्तये सहस्त्रपादाक्षिशिरोरुबाहवे।**
    **सहस्त्रनाम्ने पुरुषाय शाश्वते सहस्त्र कोटी युग धारिणे नमः ॥**

- **तिलक** वर को दधि रोचनादि से तिलक लगाये।
  - **कस्तूरी तिलकं ललाट पटले वक्षःस्थले कौस्तुभं,**
    **नासाग्रे वरमौक्तिकं करतले वेणुः करे कङ्कणम्।**
    **सर्वाङ्गे हरिचन्दनं सुललितं कण्ठे च मुक्तावली,**
    **गोपस्त्री परिवेष्टितो विजयते गोपाल चूडामणिः ॥**

- **अक्षत** (वर) **ॐ अक्षन्न-मीमदन्त ह्यव प्रिया अधूषत।**
  **अस्तोषत स्वभानवो विप्रा नविष्ठया मती योजा न्विन्द्र ते हरी ॥**

- **माल्यार्पण** (वर) **ॐ याऽऽआहरज्जमदग्निः श्रद्धायै मेधायै कामायेन्द्रियाय।**
  **ताऽअहं प्रतिगृह्णामि यशसा च भगेन च ॥**
  - **ॐ यद्यशोऽप्सरसामिन्द्रश्चकार विपुलं पृथु।**
    **तेन सङ्ग्रथिताः सुमनस आबध्नामि यशो मयि ॥**

- कन्या का भ्राता वर के वरण हेतु थाल में यज्ञोपवीत, हरिद्रा, सुपारी, फल, नारियल, वर के वस्त्र और वरण-द्रव्य के साथ संकल्प करे।

- **वरवरण संकल्प** **ॐ अद्य पूर्वोच्चारित ग्रह-गुण-गण विशेषण विशिष्टायां शुभ-पुण्य तिथौ (अमुक) गोत्रः, (अमुक) नामाऽहं, स्वभगिन्याः (कन्यायाः) (अमुक) गोत्रायाः (अमुकी) नाम्याः विवाहांगभूत वर-वरण कर्मणि (अमुक) गोत्रम्, (अमुक) नामकम् वरं सुपूजितमेभिः कुंकुमाक्त तण्डुल पूरित पात्र चन्दन, नारिकेल, पूगीफल, हरिद्रा, दूर्वा वस्त्रादिभिः यथाशक्ति द्रव्यैश्च त्वामहं वृणे।**

- वर सामग्री लेकर कहे **वृतोऽस्मि। ॐ द्यौस्त्वा ददातु पृथिवी त्वा प्रतिगृह्णातु।**

  - कन्या भ्राता व वर एक दूसरे को पान खिलावें और गले मिलें। और कहे कि **रुचन्नोधिहि।**
  - वर के पुरोहित लग्नपत्री गणेश जी को छुआकर खोलें और पढकर सुनावें।

- **विसर्जन** कन्या का पिता एवं वर हाथ में अक्षत लेकर आवाहित देवताओं का विसर्जन करें।
  - **ॐ यान्तु देवगणाः सर्वे पूजामादाय मामकीम्।**
    **इष्टकाम समृद्धयर्थ पुनरागमनाय च ॥**

- **अभिषेक** **ॐ देवस्य त्वा सवितुः प्रसवे-ऽश्विनोर्बाहुभ्याम्पूष्णो हस्ताभ्याम्।**
  **अश्विनो भैषज्येन तेजसे ब्रह्मवर्च्चसायाभिषिंचामि सरस्वत्यै भैषज्येन**
  **वीर्य्यायान्नाद्याया भिषिञ्चामीन्द्रस्येन्द्रियेण बलाय श्रिये यशसेभिषिञ्चामि ॥**
  **पालाशम् भवति बह्मणोऽभिषिञ्चति ब्रह्मपालाशो त्रह्मणैवमेतदभिषिञ्चति।**
  **यद्वै विकल्पं जुहोति प्राणा वैकल्पं जुहोति ॥ प्राणवैकल्पा अमृतमुवै प्राणा**
  **अमृतेनैवेनमेतदभिषिञ्चति। सर्वेषां वायेषदेवाना ७ रसेनाभिषिश्चति ॥**

- **दक्षिणा संकल्प** कन्या के भाई या पिता तथा वर आचार्य दक्षिणा एवं भूयसी दक्षिणा का संकल्प करे।
  - **ॐ कृतस्य वर-वृत्ति ग्रहण कर्मणः साङ्गता सिद्धयर्थं आचार्य दक्षिणां तन्मध्ये न्यूनातिरिक्त-दोष परिहारार्थं नाना-नाम गोत्रेभ्यो ब्राह्मणेभ्यो यथोत्साहां भूयसीं दक्षिणां च विभज्य दातुमहमुत्सृज्ये।**

- **भोजन संकल्प** वरपक्ष ब्राह्मण भोजन का संकल्प करे।
  - **ॐ अद्य (अमुक) गोत्रः, (अमुक) नामाऽहं वर-वृत्ति ग्रहण कर्मणः साङ्गता सिद्ध्यर्थं यथा सङ्ख्याकान् ब्राह्मणान् भोजयिष्ये।**

- **आशीर्वाद** **ॐ पुनस्त्वादित्या रुद्रा वसवः समिन्धताम्। पुनर्ब्रह्माणो वसुनीथयज्ञैः ॥**
  **घृतेनत्वन्तन्वंवर्द्धयस्व, सत्यास्सन्तु यजमानस्य कामाः ॥**
  **श्रीर्वर्चस्वमायुष्यमा- रोग्यमाविधात्पवमानं महीयते।**
  **धनं धान्यं पशुं बहुपुत्रलाभं शत संवत्सरं दीर्घमायुः ॥**
  **मन्त्रार्थोः सफलाः सन्तु पूर्णाः सन्तु मनोरथाः।**
  **शत्रूणां बुद्धिनाशोऽस्तु मित्राणामुदयस्तव ॥**

- **भगवत्स्मरण** **प्रमादात् कुर्वतां कर्म प्रच्यवेताध्वरेषु यत्।**
  **स्मरणादेव तद्विष्णोः सम्पूर्णं स्यादिति श्रुतिः ॥**
  **यस्य स्मृत्या च नामोक्त्या तपोयज्ञक्रियादिषु।**
  **न्यूनं सम्पूर्णतां याति सद्यो वन्दे तमच्युतम् ॥**
  ॐ विष्णवे नमः। ॐ विष्णवे नमः। ॐ विष्णवे नमः।

॥ इति फलदान विधि ॥

## ॥ मण्डप (खम्भा) स्थापन ॥

- विवाह के दिन अथवा विवाह के पूर्व किसी श्रेष्ठ दिन गृह के मध्य (आँगन) में कन्या के या वर के हाथ से सोलह, बारह या दस अथवा आठ हाथ का (जितना हो सके) एक विवाह-मण्डप बनाना चाहिये।
- मण्डप के चारों कोणों में आग्नेयादि क्रम से चार स्तम्भों का रोपण करे और मध्य में एक स्तम्भ का रोपण करे देशाचार के अनुसार मध्य के स्तम्भ के साथ कदली स्तम्भ इत्यादि का रोपण किया जाता है।
- कन्या के घर में कन्या-पिता। वर के घर में वर-पिता ऑगन में जहां खम्भा गाड़ना है उस स्थान पर पूर्व की ओर मुख करके बैठ जाय।
- पृ०सं० ३३ में दिये हुए मंत्रो के अनुसार पवित्र, आचमन एवं स्वस्तिवाचन करे के मण्डप स्थापन हेतु संकल्प करे।

- **संकल्प** — **अद्य ॐ विशेषण विशिष्टायां शुभ-पुण्य तिथौ अमुक नामाऽहमु स्वपुत्रस्य (कन्यायाः) करिष्यमाण विवाहांगभूत स्तम्भारोपणं तत्र पूर्वे निर्विघ्नता सिध्यर्थं गणपत्यादि पूजनमहं करिष्ये।**

  - पृ०सं० ८ में दिये हुए मंत्रो के अनुसार गौरी गणेश और कलश की पूजा करे।

- **भूमि स्पर्श** — जहाँ खम्भा गाडना है। उस भूमि का स्पर्श करे।
  - **ॐ भूरसि भूमिरस्यदितिरसि विश्वधाया विश्वस्य भुवनस्य धर्त्री।**
    **पृथिवीं यच्छ पृथिवीं दृ ७ ह पृथिवीं माहि ७ सीः ॥**
  - **ॐ विश्वाधाराऽसि धरणी शेषनागोपरि स्थिता।**
    **उद्धृतासि वराहेण कृष्णेन शतबाहुना ॥**

- **गढा खोदें** — खम्भा गाड़ने के लिए गढ़ा खोदे।
  - **ॐ भावो रिषखनिता यस्मै चाऽहं खनामिवः।**
    **द्विपाच्चतुष्पाद स्भाक ७ सर्वभस्त्वना तुरम् ॥**

- **प्रार्थना** — गढ़े के भीतर जल-अक्षत-खड़ी हल्दी-सुपारी तथा द्रव्य छोड़कर प्रार्थना करे।
  - **ॐ सर्वबीज समायुक्ते सर्वरत्नौषधी वृते।**
    **रुचिरे नन्दने नन्दे वाशिष्ठे रम्यता मिह ॥**
  - **तवोपरि करिष्यामि मण्डप सुमनोहरम्।**
  - **क्षन्तव्यं च त्वया देवि सानुकूला मखे भव।**
    **निर्विघ्नं मम कर्मेदं यथा स्यात्त्वं तथा कुरु ॥**

- **प्रार्थना** गेरु से रँगा हुआ हरीश एवं हरा बाँस दोनों सामने रखकर उसकी प्रार्थना करे।
  - **ॐ स्तम्भस्त्वं निर्मितः पूर्वम् यज्ञभाग सुरेश्वरः ।**
    **स्तुतो मण्डप रक्षार्थम् पूजां पुष्पादिकं तथा ॥**
    **गृहीत्वा सुस्थिरो भूत्वा अस्माकमुदयं कुरु ॥**

  - उस खम्भे पर जल चढ़ावे और ऐपन का ५ छापा व सिन्दूर लगावे।
  - ५ आदमी मिलकर खम्भा उठावें और उसी गड्ढे में स्थिर कर दे।

- **स्तम्भ गाड़े** **ॐ स्थिरो भव वीडवड़ आशुर्भवम् वाज्र्यवम् ।**
  **पृथुर्भव सुखदस्त्वमग्नेः पुरीषवाहणः ।**

- स्तम्भों में आग्नेयादि क्रम से मण्डप की पाँच मातृकाओं का आवाहन एवं गन्धाक्षत-पुष्पादि द्वारा पूजन करे।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. अग्निकोण (पूर्व-दक्षिण) में | ॐ नन्दिन्यै नमः। | नन्दिनीम् | आ०स्था०पू०। |
| २. नैऋत्यकोण (दक्षिण-पश्चिम) में | ॐ नलिन्यै नमः। | नलिनीम् | आ०स्था०पू०। |
| ३. वायव्यकोण (पश्चिम-उत्तर) में | ॐ मैत्रायै नमः। | मैत्राम् | आ०स्था०पू०। |
| ४. ईशानकोण (उत्तर-पूर्व) में | ॐ उमायै नमः। | उमाम् | आ०स्था०पू०। |
| ५. मध्य में | ॐ पशुवर्दिधिन्यै नमः। | पशुवर्द्धिनीम् | आ०स्था०पू०। |

- **प्रार्थना** खम्भा गाड़ने के बाद फिर से उसके ऊपर जल अक्षत छोड़कर प्रार्थना करे।
  - **ॐ त्वां प्रार्थये ह्यहं स्तम्भ लोकानां शान्तिदायक।**
    **देहि मेऽनुग्रहम् स्तम्भ प्रसीद कुरु सुप्रमो ॥**

  - पुरोहित को दक्षिणा तथा नाई को न्यौछावर दे।
  - घर की कोई सुमंगली स्त्री गाड़ने वाले पाँचो व्यक्तियों के पीठ पर छापा लगावे।
  - घर के लोग मिलकर मण्डप बनावें और सरपत से छावें।

## ॥ कलश स्थापन ॥

- मण्डप छा लेने के बाद जहाँ खम्भा गड़ा है वहीं पर खम्भा के पास पश्चिम की ओर प्रधान कलश के लिये १ घड़ा जिसमें गोबर और जवा लगा होता है, रखना चाहिये।
- घड़े में गोबर और जवा लगाने का काम तथा कोहबर बनाने का काम जिसका विवाह हो रहा है, उसकी बुआ को करना चाहिये।
- कलश में जल, खड़ी हरदी, सुपारी, द्रव्य और आम की पत्ती छोड़कर उसके ऊपर जव से भरा एक पियाला रखे। उस पर चकरी के दिन जो दिया बनाया गया था, वही दिया जलाकर रखे।
- कलश के आगे चकरी बाले दिन बनाई गई गौर-सुपारी रखे।
- जिसका विवाह हो रहा है उसके माता-पिता पूर्व की ओर मुँह करके गौर गणेश कलश की पूजा करें
- पृ०सं० ४ में दिये हुए मंत्रो के अनुसार पवित्र, आचमन एवं स्वस्तिवाचन करे।

- **संकल्प** **अद्य अमुक गोत्रः अमुक नाम स्व (पुत्रस्य / कन्यायाः) करिष्यमाण विवाहांग भूतं कलश स्थापनं पूजनं, मातृका पूजनं, नान्दीमुखश्राद्धादिकं च कर्माहं करिष्ये।**

- पृ०सं० ८ में दिये हुए मंत्रो के अनुसार गौरी गणेश और कलश की पूजा करे।

# ॥ तेल / हरिद्रालेपन / ककण बन्धन ॥

## • तेल / हरिद्रा लेपन विधि

- विवाह के लिये निर्धारित तिथि से पूर्व तीसरे-छठे और नौवें दिन को छोड़कर किसी शुभ दिन में कन्या तथा वर के घर में तेल, हरिद्रालेपन एवं कंकण बन्धन करने की परम्परा है। जो महिलाएँ लोकरीति के अनुसार इस विधि को पूरा करती हैं।
- वर या कन्या के हाथ में चावल, गुड़, सिन्दूर की डिबिया रखकर कोहबर से मण्डप में ले आवें।
- वर-कन्या अपने-अपने घर में पूर्वाभी मुख बैठकर **पृ०सं० ३३** में दिये हुए मंत्रो के अनुसार पवित्र, आचमन, स्वस्तिवाचन आदि करके गणेशाम्बिका और अविघ्न कलश का यथालब्धोपचार से पूजन कर लें।
- कलश पर (अक्षतपुंजपर) मोदादि षड्विनायकों (मोद, प्रमोद, सुमुख, दुर्मुख, अविघ्न तथा विघ्नकर्ता) का भी पूजन करे तथा दीपक प्रज्वलित करे।

- वर और कन्या के कुलपुरोहित द्वारा दूब की दो पिंजुली दोनों हाथों में लेकर उन्हें हल्दी और तेल में डुबोकर सर्वप्रथम गणेशजी को तदनन्तर कलश पर एक बार हरिद्रा और तेल चढ़ाना चाहिये।
- ५ कुमारी कन्याएँ वर अथवा कन्या को ५-५ बार हल्दी और तेल लगावें।
- तेल चढ़ाने के समय वर या कन्या के हाथ में गुड़ चावल सिन्दूर की डिबिया रख दे।
- तेल
  दोनों पैर की अँगुलियों में,
  पैर के घुटने में,
  हाथ की कलाई और घुटने में,
  दोनों कन्धों पर और
  माथ में लड़कियों को ५-५ बार छुवाना चाहिए।
- पाँचों जगह छुवाकर दूब को चूमना चाहिए।
- लड़कियाँ तेल चढ़ा लें तो हाथ का चावल-गुड़ पाँचों कन्या को अलग-अलग देना चाहिए।

## • तेल चढ़ाने का मन्त्र

**ॐ काण्डात् काण्डात् प्ररोहन्ति परुषः परुषस्परि।**
**एवा नो दूर्वे प्र तनु सहस्रेण शतेन च॥**

- इसके बाद नाइन या सोहागवती स्त्री तेल को मल दे।

## कंगन / कंकण विधि

- वर तथा कन्या के स्नान के बाद दोनों के कुलपुरोहित मन्त्रों के द्वारा माथेपर तिलक, अक्षत लगायें।

- **तिलक** **युञ्जन्ति ब्रध्नमरुषं चरन्तं परितस्थुषः। रोचन्ते रोचना दिवि॥**
- **अक्षत** **अक्षन्नमीमदन्त ह्यव प्रिया अधूषत।**
  **अस्तोषत स्वभानवो विप्रा नविष्ठया मती योजान्विन्द्र ते हरी॥**

- ५ पीले कपड़े के टुकडें में राई, कौडी, लोहे के छल्ले को नारे में बाँधकर कंगन बनालें।
- १ वर के दाहिने हाथ में तथा कन्या के बायें हाथ में बाँधे। बाकी ४ में से १ खम्भा में, १ कलश में, १ पीढा में, १ पूजाजल पात्र में बांधना चाहिए।

- **कंकणबन्धन** **यदाबध्नन् दाक्षायणा हिरण्य ७ शतानीकाय सुमनस्य मानाः।**
  **तन्म आ बध्नामि शतशारदायायुष्मान् जरदष्टिर्यथासम्॥**

- ब्राह्मण को तेल-कंगन की दक्षिणा और नाई को न्यौछावर दे।

- **संकल्प दक्षिणा** **कृतैतद् हरिद्रालेपन कर्मणः साङ्गत्ता सिद्ध्यर्थम् आचार्याय यथोत्साहां दक्षिणां दातुमहमुत्स्ज्ये।**

- **संकल्प** भूयसी दक्षिणा **कृतैतद् हरिद्रालेपन कर्मणः साङ्गता सिद्ध्यर्थम् तन्मध्ये न्यून अतिरिक्त दोष परिहारार्थं नानानाम गोत्रेभ्यो ब्राह्मणेभ्यो भूयसीं दक्षिणां विभज्य दातुमहमुत्सृज्ये।**

- **संकल्प भोजन** **कृतैतद् हरिद्रालेपन कर्मणः साङ्गता सिद्धयर्थम् यथा संख्याकान् ब्राह्मणान् भोजयिष्ये।**

- कन्या या वर के हाथ में सिन्दूर की डिब्बी देकर उसे कोहबर में ले जाय और उसे दही-बताशा खिलावे।
- कोहबर में ले जाते समय जल की धार देता रहे।

## ॥ पून पुनौती ॥

- सिल पोहने के पहले कन्या या वर की माता ५ सोहागवती स्त्रियों के साथ जाकर कुओं या तालाव या नदी पूजें, मिट्टी खोदें और अपने आँचल में थोड़ी सी मिट्टी लेती आवें।
- मण्डप में माता आकर पश्चिम मुख खड़ी हो।
- कन्या पिता अथवा वर पिता को पूर्व मुख खड़ा कर उसके दुपट्टे में उस मिट्टी को ५ बार अदला-बदली करे।
- इसी को पून-पुनौती कहते हैं।
- इसी मिट्टी से विवाह के लिए पिहानी या चूल्हा बनाना चाहिए।

## ॥ सिल पोहना ॥

- माता-पिता दोनों मण्डप के नीचे कलश के उत्तर आमने-सामने बैठ कर गाँठ बाँधकर सिल पोहें।
- २ सिल, २ लोढ़ा सामने रखकर दोनों का ऊपरी हिस्सा मिला दे।
- सिल लोढ़े पर ५-५ जगह ऐपन, सेंदुर लगावें। अक्षत-गुड़ रखें।
- उरद और चने की भीगी हुई दाल थोड़ी-थोड़ी दोनों सिल पर रखकर पीसे।
- दाल पीसते समय दोनों के ऊपर चुनरी या पीली धोती डाल दे।
- ५ बार पीसकर दोनों उठें और घूमकर एक-दूसरे के सिल पर जा-जाकर दाल पीसें।
- घूमते समय लोढ़ा नहीं छोड़ना चाहिए, एक-दूसरे के लोढ़े को पकड़ लेना चाहिए।
- इसी तरह ५ बार घूमें। बाद में दोनों सिल की दाल एक पर रखकर पत्नी को पीसना चाहिए।
- पीसने के बाद चुनरी हटाकर दोनों कलश के सामने बैठकर देव-पितरों की पूजा करें।

## ॥ मन्त्री / मातृका पूजन ॥

- सिल पोहने के बाद दोनों पति-पत्नी कलश के सम्मुख पूर्व की ओर मुँह करके बैठें और मातृका पूजन करें।

- वन्दनवार पूजन — आम्रपल्लव का वन्दनवार सामने रखकर जल से सिंचित करें। ऐवं सिंदुर अक्षत फूल चढ़ाकर द्वार तथा मण्डप में बाँधने के लिए नाई को दे दें।
  - **ॐ धात्र्यै नमः। धात्रीम् आवाह्यामि स्थापयामि पूजयामि।**
  - **ॐ विधात्र्यै नमः। विधात्रीम् आवाह्यामि स्थापयामि पूजयामि।**

- तृण मातृका पूजन — सरपत की ५ तिकोनी तिपखी बनवाकर उसे मौली से बाँधे और उस पर गोबर की २-२ पिण्डी लगाकर आवाहन एवं पूजन करें। एवं पाँचो खम्भे में बाँध दें।
  - **ॐ वासिष्ठी नन्दिनी नन्दा वसुदेवा च भार्गवी।**
    **जया च विजया चैव सप्तैतास् तृणमातरः॥**

- मण्डप मातृका पूजन — मण्डप में चारों ओर जल, कुंकुम, अक्षत, पुष्प छिड़क कर पूजा कर दे।
  - **ॐ नन्दिनी नलिनी मैत्री उमा च पशुवर्द्धिनी।**
    **आग्नेयादि क्रमेणैताः पंच मण्डप मातरः॥**

- स्थल मातृका पूजन — कलश के पास एक पियाला रखकर उसमें अक्षत छोड़ते हुए स्थल मातृका का आवाहन एवं पूजन करें।
  - **ॐ ब्राह्मी माहेश्वरी चैव कौमारी वैष्णवी तथा।**
    **वाराही चैव माहेन्द्री चामुण्डाः स्थल मातरः॥**

- कोहबर की पूजा
  - कोहबर ऐसी दीवाल में बनानी चाहिए कि कन्या-वर के बैठने पर शुक्र पीछे पड़े। अर्थात् यदि शुक्र पूर्व में है तो पश्चिम की ओर कन्या-वर का मुँह रहेगा।
  - जहाँ कोहबर बनाना हो, १ हाथ लम्बी और १६ अंगुल चौड़ी जगह को गेरू से रँग दें।
  - बीच में गोबर की १७ पिण्डी लगा दें।
  - द्वार पर कोहबर के बाहर दरवाजे पर दोनों ओर ८ अँगुल लम्बी ६ अँगुल चौड़ी जगह गेरू से रंग कर दाहिनी ओर ७, बाँयी ओर ५ गोबर की पिण्डी लगावें।
  - कहीं कहीं दाहिनी ओर ३ और बाँयी ओर २ ही पिण्डी लगती है।

## ॥ कंगन खोलना ॥

- वर-वधू को बिठाकर गौर-गणेश-कलश-नवग्रह की पूजा कराये।
- वधू के हाथ में बँधे कंकण (कंगन) खोल दे।

- मन्त्र **ॐ कंकणं मोचयाम्यद्य रक्षोघ्नं रक्षणं मम।**
  **मयि रक्षां स्थिरां कृत्वा स्व-स्थानं गच्छ कंकण॥**

- कंगन खोलकर गौर के पास रख दे।
- वधू गौर को सिन्दूर चढ़ाकर सोहाग ले ले।
- ब्राह्मण वर के तिलक कर दें, वधू की गोद भर दे।
- ग्रन्थि विमोक वर-वधू की बँधी हुई ग्रन्थि (गाँठ) को खोल दे।
- ब्राह्मण को दक्षिणा, नाई को न्यौछावर दे।
- देवताओं का विसर्जन कर वर-वधू आसन से उठकर बड़े-बूढ़ों का पाव छुवे।

## ॥ वर-वधू के तीन रात पालनीय नियम ॥

- विवाह के बाद तीन दिन तक क्षार तथा लवण रहित भोजन करें।
- भूमि पर शयन करें।
- एक साथ शयन न करें।

# ॥ चतुर्थी कर्म ॥

- विवाह के अनन्तर चतुर्थी-होम कर्म आवश्यक कर्म बताया गया है, जो विवाह संस्कार का महत्त्वपूर्ण अंग है।

  - श्लोक **चतुरशीति दोषाणि कन्या देहे तु यानि वै।**
    **प्रायश्चित्त करं तेषां चतुर्थी कर्म ह्याचरेत्॥** मार्कण्डेय
    - चतुर्थी कर्म के प्रयोजन में बताया गया है कि कन्या के देह में चौरासी दोष होते हैं, उन दोषों की निवृत्ति के लिये प्रायश्चित्त स्वरूप चतुर्थी कर्म किया जाता है।

चतुर्थी कर्म से सोम, गन्धर्व तथा अग्नि द्वारा कन्या भुक्त दोष का परिहार हो जाता है। हारीत ऋषि ने बताया है कि जो कन्या चतुर्थीकर्म करती है, वह सदा सुखी रहती है, धन- धान्य की वृद्धि करने वाली होती है और पुत्र पौत्र की समृद्धि देनेवाली होती है।

शास्त्र में यह भी बताया गया है कि चतुर्थी कर्म न करने से वन्ध्यात्व और वैधव्य दोष आता है। चतुर्थी कर्म से पूर्व उसका पूर्ण भार्यात्व भी नहीं होता है।

  - श्लोक **अप्रदानात् भवेत् कन्या प्रदानानन्तरं वधूः।**
    **पाणिग्रहे तु पत्नी स्याद् भार्या चातुर्थि कर्मणि॥**
    - जब तक विवाह नहीं होता है, उसकी कन्या संज्ञा होती है, कन्यादान के अनन्तर वह वधू कहलाती है, पाणिग्रहण होने पर पत्नी होती है और चतुर्थी कर्म होने पर भार्या कहलाती है।

  - श्लोक **विवाहे चैव निर्वृत्ते चतुर्थेऽहनि रात्रिषु।**
    **एकत्वमागता भर्तुः पिण्डे गोत्रे च सूतके॥** भवदेवभट्ट द्वारा उद्धत मनु का वचन
    - विवाह सम्पन्न होने पर चौथे दिन रात्रि में पति के देह, गोत्र और सूतक में स्त्री की एकता हो जाती है।

  - श्लोक **चतुर्थी होम मन्त्रेण त्वङ्मांस हृदयेन्द्रियैः।**
    **भर्त्रा संयुज्यते पत्नी तद्गोत्रा तेन सा भवेत्॥** बृहस्पति
    - चतुर्थी होम के मन्त्रों से त्वचा, मांस, हृदय और इन्द्रियों के द्वारा पत्नी का पति से संयोग होता है, इसी से वह पतिगोत्रा हो जाती है-

अत: विवाह के दिन से चौथे दिन रात्रि में अर्धरात्रि बीत जाने पर यह कर्म करना चाहिये अथवा अशक्त होने पर अपकर्षण करके विवाह के अनन्तर उसी दिन रात्रि में उसी विवाहाग्नि में विना कुशकण्डिका किये यह कर्म किया जा सकता है।

## ॥ चतुर्थी कर्म - प्रयोग ॥

- वर-वधू मंगल स्नान करके पवित्र वस्त्र धारण कर पूर्वाभि-मुख हो आसन पर बैठ जायँ।
- वर वधू को अपने दक्षिण भाग में बैठा ले।
- आचमन, प्राणायाम आदि करके गणेशादि देवों का स्मरण कर हाथ में कुशाक्षत-जल लेकर संकल्प करे।

- संकल्प — **ॐ अद्य अस्या मम पत्न्याः सोम गन्धर्वाग्न्युप भुक्तत्व दोष परिहार द्वारा श्रीपरमेश्वर प्रीत्यर्थं विवाहाङ्क भूतं चतुर्थीहोमं करिष्ये।**

- एक वेदी का निर्माण कर उसके पंचभूसंस्कार कर ले तथा शिखि नामक अग्नि स्थापित कर यथा विधि कुशकण्डिका सम्पादित करे।
- चरु (खीर)-का पाक बना ले।
- ब्रह्मा-आचार्य का वरण कर अग्नि के दक्षिण ब्रह्मा को बैठाकर उत्तर की ओर एक जलपात्र का स्थापन करे।
- निम्न मन्त्रों से घी से हवन करे, आहुति के अनन्तर स्रुव में बचे घी को प्रोक्षणी पात्र में छोड़ता जाय।

| | | |
|---|---|---|
| • **आघार** | **ॐ प्रजापतये स्वाहा।** | इदं प्रजापतये न मम। |
| | **ॐ इन्द्राय स्वाहा।** | इदं इन्द्राय न मम। |
| • **आज्यभाग** | **ॐ अग्नये स्वाहा।** | इदं अग्नये न मम। |
| | **ॐ सोमाय स्वाहा।** | इदं सोमाय न मम। |

- **प्रधान-होम** — घी से निम्न पाँच आहुतियाँ दे। आहुतियों को देने के बाद स्रुव में बचा हुआ घी उत्तर दिशा में स्थापित जलपात्र में छोड़े, प्रोक्षणीपात्र में नहीं।

१. **ॐ अग्ने प्रायश्चित्ते त्वं देवानां प्रायश्चित्तिरसि ब्राह्मणस्त्वा नाथकाम उपधावामि यास्यै पतिघ्नी तनूस्तामस्यै नाशय स्वाहा।** इदं अग्नये न मम।

२. **ॐ वायो प्रायश्चित्ते त्वं देवानां प्रायश्चित्तिरसि ब्राह्मणस्त्वा नाथकाम उपधावामि यास्यै प्रजाघ्नी तनूस्तामस्यै नाशय स्वाहा।** इदं वायवे न मम।

३. **ॐ सूर्य प्रायश्चित्ते त्वं देवानां प्रायश्चित्तिरसि ब्राह्मणस्त्वा नाथकाम उपधावामि यास्यै पशुघ्नी तनूस्तामस्यै नाशय स्वाहा।** इदं सूर्याय न मम।

४. **ॐ चन्द्र प्रायश्चित्ते त्वं देवानां प्रायश्चित्तिरसि ब्राह्मणस्त्वा नाथकाम उपधावामि यास्यै गृहघ्नी तनूस्तामस्यै नाशय स्वाहा।** इदं चन्द्राय न मम।

५. **ॐ गन्धर्व प्रायश्चित्ते त्वं देवानां प्रायश्चित्तिरसि ब्राह्मणस्त्वा नाथकाम उपधावामि यास्यै यशोघ्नी तनूस्तामस्यै नाशय स्वाहा।** इदं गन्धर्वाय न मम।

- इसके बाद स्थाली पाक चरु (खीर) से हवन करे, खीर में थोड़ा घी छोड़ दे।
  - **ॐ प्रजापतये स्वाहा। इदं प्रजापतये न मम॥**
  - यह मन से कहे बचा चरु एवं घी जलपात्र में छोड़े।

- इसके बाद घी और स्थालीपाक ( चरु) से स्विष्टकृत् हवन करे।
  - **ॐ अग्नये स्विष्टकृते स्वाहा। इदं अग्नये स्विष्टकृते न मम।**

- **नव आहुति** पुनः घीसे हवन करे, प्रत्येक आहुतिसे बचा घी प्रोक्षणीपात्रमें छोड़ता जाय-

१. **ॐ भूः स्वाहा।** इदं अग्नये न मम।
२. **ॐ भुवः स्वाहा।** इदं वायवे न मम।
३. **ॐ स्वः स्वाहा।** इदं सूर्याय न मम।
४. **ॐ त्वन् नो अग्ने वरुणस्य विद्वारन् देवस्य होडो अव यासि सीष्ठाः।
यजिष्ठो वह्नितमः शोशुचानो विश्वाद्वेषा ७ सि प्रमु मुग्ध्यस्मत्स्वाहा।** इदं अग्नी वरुणाभ्यां न मम।
५. **ॐ स त्वन् नो अग्नेऽवमो भवोती नेदिष्ठो अस्या उषसो व्युष्टौ।
अव यक्ष्व नो वरुण ७ रराणो वीहि मृडीक ७ सुहवो न एधि स्वाहा।** इदं अग्नी वरुणाभ्यां न मम।
६. **ॐ अयाश्चाग्नेऽस्य नभि शस्ति पाश्च सत्य मित्त्व मया असि।
अया नो यज्ञं वहास्यया नो धेहि भेषज ७ स्वाहा।** इदं अग्नये अयसे न मम।
७. **ॐ येते शतं वरुण ये सहस्रं यज्ञियाः पाशा वितता महान्तः।
तेभिर्नो ऽअद्य सवितोत विष्णुर्विश्वे मुञ्चन्तु मरुतः स्वर्काः स्वाहा॥**
इदं वरुणाय सवित्रे विष्णवे विश्वेभ्यो देवेभ्यो मरुद्भ्यः स्वर्केभ्यश्च न मम।
८. **ॐ उदुत्तमं वरुण पाश मस्म दवा धमं वि मध्यम ७ श्रथाय।
अथा वयमादित्य व्रते तवा नागसो अदितये स्याम स्वाहा॥** इदं वरुणायादित्यादितये न मम।
९. **ॐ प्रजापतये स्वाहा।** इदं प्रजापतये न मम।

- **संस्रवप्राशन** प्रोक्षणीपात्र में पड़े घी का प्राशन कर आचमन करे, फिर हाथ धो ले।

- **मार्जन** पवित्री को लेकर निम्न मन्त्र से प्रणीता के जल से सिर पर मार्जन करे।
  - मन्त्र **ॐ सुमित्रिया न आप ओषधयः सन्तु**
    - पवित्री को अग्नि में छोड़ दे।

- **पूर्णपात्रदान** ब्रह्मा को पूर्णपात्रदान करने के लिये हाथ में जल-अक्षत लेकर संकल्प करे।
  - संकल्प **ॐ अस्यां रात्रौ कृतैतच् चतुर्थीहोम कर्मणि कृता-कृता वेक्षण रूप ब्रह्मकर्म प्रतिष्ठार्थमिदं सदक्षिणाकं पूर्णपात्रं प्रजापति दैवतम् अमुक-गोत्राय, अमुक-शर्मणे ब्राह्मणाय दक्षिणात्वेन तुभ्यमहं सम्प्रदे।**
  - ब्रह्मा को दक्षिणा सहित पूर्णपात्र दे। ब्रह्मा कहे **ॐ स्वस्ति।**

- **प्रणीताविमोकः** ईशानकोण में प्रणीतापात्र को उलट दे और उपयमन कुशों को अग्निमें छोड़ दे। कुश में लगी ब्रह्मग्रन्थि खोल दे।

- **अभिषेक** वरुण कलश से जल लेकर आम्रपल्लव से वर-वधू के सिरपर अभिषेक करे।
  - मन्त्र **ॐ या ते पतिघ्नी प्रजाध्नी पशुघ्नी गृहघ्नी यशोघ्नी निन्दिता तनूः। जारघ्नीं ततऽ एनां करोमि। सा जीर्य त्वं मया सह श्री अमुकि देवि।**

- **स्थालीपाक** निम्न चार मन्त्रों द्वारा वर वधू को स्थालीपाक (चरु-खीर)-का प्राशन कराये।
  - **ॐ प्राणैस्ते प्राणान् सन्दधामि।**
  - **ॐ अस्थिभिस्तेऽअस्थीनि सन्दधामि।**
  - **ॐ मा ७ सैर्मा ७ सानि सन्दधामि।**
  - **ॐ त्वचा ते त्वचं सन्दधामि।**

- **हृदयस्पर्श** वधू के हृदय का स्पर्श कर वर निम्न मन्त्र पढ़े।
  - मन्त्र **ॐ यत्ते सुसीमे हृदयं दिवि चन्द्रमसि श्रितम्। वेदाहं तन्मां तद्विद्यात् पश्येम शरदः शतं जीवेम शरदः शत ७ शृणुयाम शरदः शतम्॥**

- **कंकण मोक्षण** वर निम्न मन्त्र से वधू के हाथ में बँधे कंकण को खोलकर माता को दे दे।
  - मन्त्र **कङ्कणं मोचयाम्यद्य रक्षोघ्नं रक्षणं मम। मयि रक्षां स्थिरां कृत्वा स्वस्थानं गच्छ कङ्कण॥**

- **ग्रन्थिविमोक** वर वधू की बँधी हुई ग्रन्थि (गाँठ) -को खोल दे।

- **त्र्यायुष्करण** स्रुवा से भस्म लेकर दाहिने हाथ की अनामिका से निम्न मन्त्रों से भस्म लगाये।
  - **ॐ त्र्यायुषं जमदग्नेः ललाटमें भस्म लगाये।**
  - **ॐ कश्यपस्य त्र्यायुषम् कण्ठ में भस्म लगाये।**
  - **ॐ यद्देवेषु त्र्यायुषम् दक्षिण कन्धे पर भस्म लगाये।**
  - **ॐ तन्नोऽस्तु त्र्यायुषम् हृदय में भस्म लगाये।**

- **दक्षिणादान** निम्न संकल्प का उच्चारण कर आचार्य को दक्षिणा प्रदान करे।
  - संकल्प **ॐ अद्य कृतैतच् चतुर्थी-कर्म साङ्गता सिद्ध्यर्थ गोनिष्क्रय भूतां दक्षिणां अमुक-गोत्राय, अमुक-शर्मणे आचार्याय तुभ्यमहं सम्प्रददे।**
- **ब्राह्मणभोजन** निम्न संकल्प बोलकर ब्राह्मण भोजन कराने का संकल्प करे।
  - संकल्प **ॐ अद्य कृतस्य चतुर्थीकर्मणः साङ्गता सिद्ध्यर्थ यथा संख्याकान् ब्राह्मणान् भोजयिष्ये।**
- **भूयसी दक्षिणा** **ॐ अद्य कृतैतच् चतुर्थी-कर्म साङ्गता सिद्ध्यर्थ न्यूनाऽतिरिक्त दोष परिहारार्थं भूयसीं दक्षिणां विभज्य नाना नाम गोत्रेभ्यो ब्राह्मणेभ्यः सम्प्रददे।**
- **विष्णुस्मरण**

**प्रमादात् कुर्वतां कर्म प्रच्यवेता ध्वरेषु यत्।**
**स्मरणादेव तद् विष्णोः सम्पूर्ण-स्या दिति श्रुतिः॥**
**यस्य स्मृत्या च नामोक्त्या तपो-यज्ञ-क्रियादिषु।**
**न्यूनं सम्पूर्णतां याति सद्यो वन्दे तमच्युतम्॥**
**ॐ विष्णवे नमः। ॐ विष्णवे नमः। ॐ विष्णवे नमः।**

## ॥ ग्रह-पूजा-दान-सङ्कल्प ॥

- **सूर्य पूजा दान** वर हाथ में जलाक्षत तथा सूर्यपूजादान की सामग्री लेकर सूर्यजनित दोष की निवृत्ति के लिये संकल्प करे।
  - संकल्प **मम अद्य करिष्यमाण विवाह संस्कार कर्मणि जन्मराशेः सकाशान् नामराशेः सकाशाद्वा अमुक अनिष्ट-स्थान-स्थित श्रीसूर्य-जनित-दोष परिहार पूर्वक शुभफल प्राप्त्यर्थं आयु-आरोग्यार्थं श्री सूर्यनारायण प्रीत्यर्थं च इमानि यथाशक्ति दानोपकरणानि अमुक-गोत्राय, अमुक-शर्मणे ब्राह्मणाय तुभ्यमहं सम्प्रददे।**
    - दान की वस्तुएँ ब्राह्मण के हाथ में दे दे। ब्राह्मण बोले - **ॐ स्वस्ति।**
  - दान की प्रतिष्ठा के लिये जलाक्षत तथा दक्षिणा लेकर पुनः संकल्प करे।
  - संकल्प **अद्य कृतैतत् श्रीसूर्यदान प्रतिष्ठा सिद्ध्यर्थं इदं द्रव्यं रजतं चन्द्रदैवतं अमुक-गोत्राय, अमुक-शर्मणे ब्राह्मणाय दातु-मह-मुत्-सृज्ये।**
    - दक्षिणा ब्राह्मण को दे दे। ब्राह्मण बोले - **ॐ स्वस्ति।**
  - सूर्यदान सामग्री **कौसुम्भवस्त्रं गुड-हेम-ताम्रं माणिक्य गोधूम सुवर्णपद्म्।**
    **सवत्स गोदानमितिप्रणीतं दुष्टाय सूर्याय मसूरिका च॥** संस्कार भास्कर
    - लालवस्त्र, गुड़, सुवर्ण, ताम्रकलश, माणिक्य (लाल रत्न), गेहूँ, रक्तपुष्प, रक्तचन्दन, मसूरकी दाल, धेनुका मूल्य तथा दान प्रतिष्ठा हेतु द्रव्य।

- **गुरु पूजा दान** कन्या दाता पिता हाथ में जलाक्षत तथा गुरुपूजादान की सामग्री लेकर गुरुजनित दोष की निवृत्ति के लिये संकल्प करे।
  - संकल्प **मम अस्याः कन्यायाः करिष्यमाण विवाह संस्कार कर्मणि जन्मराशेः सकाशान् नामराशेः सकाशाद्वा अमुक-अनिष्ट-स्थान-स्थित श्रीगुरु-जनित-दोष-निवृत्ति-पूर्वक शुभफल प्राप्त्यर्थ सौभाग्य आयु-आरोग्यार्थं श्रीगुरु प्रीत्यर्थ च इमानि यथाशक्ति दान-उपकरणानि अमुक-गोत्राय, अमुक-शर्मणे ब्राह्मणाय तुभ्यमहं सम्प्रददे।**
    - दान की वस्तुएँ ब्राह्मण के हाथ में दे दे। ब्राह्मण बोले - **ॐ स्वस्ति।**
  - दान की प्रतिष्ठा के लिये जलाक्षत तथा दक्षिणा लेकर पुनः संकल्प करे।
  - संकल्प **अद्य कृतैतत् श्रीगुरु दान प्रतिष्ठा सिद्ध्यर्थं इदं द्रव्यं रजतं चन्द्रदैवतं अमुक-गोत्राय, अमुक-शर्मणे ब्राह्मणाय दातु-मह-मुत्-सृज्ये।**
    - दक्षिणा ब्राह्मण को दे दे। ब्राह्मण बोले - **ॐ स्वस्ति।**

- गुरुदान सामग्री **अश्वं सुवर्ण मधु पीतवस्त्रं सपीतधान्यं लवणं सपुष्पम् ।**
  **सशर्करं तद्व्रजनीप्रयुक्तं दुष्टोपशान्त्यै गुरवे प्रणीतम् ॥** संस्कार भास्कर
  - अश्व का मूल्य, सुवर्ण, मधु, पीतवस्त्र, चने की दाल, सैंधव नमक, पीतपुष्प, मिश्री, हलदी तथा दान प्रतिष्ठा हेतु द्रव्य ।

- चन्द्र पूजा दान सङ्कल्प-कन्या दाता पिता और वर हाथ में जलाक्षत तथा चन्द्र पूजा दान की सामग्री लेकर चन्द्र जनित दोष की निवृत्ति के लिये संकल्प करे ।
  - संकल्प **मम मम अस्याः कन्यायाः** ( वर करे तो **मम** बोले ) **करिष्यमाण विवाह कर्मणि जन्मराशेः सकाशाच् चतुर्थाद्यनिष्ट स्थान-स्थित-चन्द्रेण सूचितं सूचयिष्यमाणं च यत्सर्वारिष्टं तद्विनाशार्थं सर्वदा तृतीय एकादश शुभ-स्थान-स्थित-वदुत्तम-फल-प्राप्त्यर्थं आयु-आरोग्यार्थं श्रीचन्द्रदेव प्रीत्यर्थं च इमानि यथाशक्ति दानोपकरणानि अमुक-गोत्राय, अमुक-शर्मणे ब्राहाणाय तुभ्यमहं सम्प्रददे ।**
    - दान की वस्तुएँ ब्राह्मण के हाथ में दे दे । ब्राह्मण बोले - **ॐ स्वस्ति ।**

  - दान की प्रतिष्ठा के लिये जलाक्षत तथा दक्षिणा लेकर पुन: संकल्प करे ।
  - संकल्प **अद्य कृतैतत् श्रीचन्द्र दान प्रतिष्ठा सिद्ध्यर्थं इदं द्रव्यं रजतं चन्द्रदैवतं अमुक-गोत्राय, अमुक-शर्मणे ब्राह्मणाय दातु-मह-मुत्-सृज्ये ।**
    - दक्षिणा ब्राह्मण को दे दे । ब्राह्मण बोले - **ॐ स्वस्ति ।**

- चन्द्रदान सामग्री **घृत कलशं सितवस्त्रं दधिशङ्कं मौक्तिकं सुवर्ण च ।**
  **रजतं च प्रदद्याच् चन्द्रारिष्टोपशान्तये त्वरितम् ॥** संस्कार भास्कर
  - सफेद वस्त्र, शंख, मोती, सुवर्ण, चाँदी की मूर्ति, दधि, घृत कलश, चावल तथा दान प्रतिष्ठा हेतु द्रव्य ।

# ॥ वैधव्य परिहार के उपाय ॥

दैवज्ञद्वारा कथित कन्या के वैधव्य योग के निवारण के लिये अनेक उपाय बताये गये हैं, जिनके यथा विधि अनुष्ठान से वैधव्य रूपी अरिष्ट दूर होता है और सौभाग्यादि की प्राप्ति होती है। इन उपायों में वैधव्य परिहार व्रत, कुम्भ विवाह तथा विष्णु प्रतिमा दान आदि प्रमुख हैं।

यहाँ संक्षेप में इनका विवरण प्रस्तुत है। विशेष के लिये प्रयोग पद्धतियों का अवलोकन करना चाहिये।

- श्लोक **बालवैधव्ययोगेऽपि कुम्भद्रुप्रतिमादिभिः।**
  **कृत्वा लग्नं रहः पश्चात्कन्योद्वाह्येति चापरे॥** वीरमित्रोदय संस्कार प्रकाश
  - बाल वैधव्य योग होने पर कुम्भ, अश्वत्थ तथा विष्णु प्रतिमा से विवाह के अनन्तर कन्या का विवाह करना चाहिये।

## • वैधव्य परिहार व्रतः

वीर मित्रोदय संस्कार प्रकाश में बताया गया है कि वट-सावित्री आदि व्रतों को जो स्त्रियाँ भक्ति पूर्वक करती हैं, वे सौभाग्यशालिनी होती हैं और सुलक्षण सन्तान को प्राप्त करती हैं। यदि कन्या की कुण्डली में बाल-वैधव्य-योग हो तो उसे दूर करने के लिये पिता को चाहिये कि किसी शुभ मुहूर्त में वस्त्रालंकार से विभूषित कन्या को घर से बाहर किसी अश्वत्थ अथवा शमी वृक्ष के समीप ले जाकर उस वृक्ष के चारों ओर पानी के लिये आलवाल (थाला) बनाये और कन्या आचार्य से संकल्प करवाये कि मैं चैत्र और आश्विन मास में कृष्णपक्ष की तृतीया से एक मास तक अर्थात् वैशाख कृष्ण तृतीया और कार्तिक कृष्ण तृतीया तक प्रत्येक दिन जल से इस वृक्ष का सिंचन करूँगी। ऐसा संकल्प कर वह जल से अश्वत्थ अथवा शमी वृक्ष का आदर भक्ति पूर्वक सिंचन करे। ब्राह्मणों तथा सौभाग्यवती स्त्रियों का पूजन करे उनका आशीर्वाद प्राप्त करे इससे वह सौभाग्य तथा सुख प्राप्त करती है। वह प्रत्येक दिन बाँस के पात्र में भगवती पार्वती की स्वर्णादि की प्रतिमा की प्रतिष्ठा कर चन्दन, अक्षत, दूर्वा, बिल्वपत्र तथा नैवेद्य आदि उपचारों से भक्ति पूर्वक उनकी पूजा करे। इस व्रत के प्रभाव से बाल वैधव्य योग भंग हो जाता है। तदनन्तर पिता को चाहिये कि यथावसर कन्या का किसी सुयोग्य दीर्घायु वर के साथ विवाह करे।

## • कुम्भ विवाह

विवाह से पूर्व शुभ मुहूर्त में कन्या का पिता कन्या को लेकर किसी विष्णु मन्दिर में जाकर गणेश आदि का स्मरण कर जल पूर्ण कुम्भ की स्थापना-प्रतिष्ठा कर कलश के ऊपर विष्णु एवं वरुण की स्वर्ण प्रतिमा स्थापित कर उनका पूजन करे और पूजन कर निम्न मन्त्रों से वरुण तथा विष्णु रूप कुम्भ की प्रार्थना करे।

- श्लोक **वरुणाङ्गस्वरूपस्त्वं जीवनानां समाश्रय।**
  **पतिं जीवय कन्यायाश्चिरं पुत्रसुखं कुरु॥**
  **देहि विष्णो वरं देव कन्यां पालय दुःखतः।**

**पतिं जीवय कन्यायाश्चिरं देहि तथा सुखम् ॥**

- हे वरुणदेव ! आप समस्त जीवधारियों के प्राण स्वरूप हैं। आप मेरी इस कन्या के पति को दीर्घ आयुवाला बना दें और पुत्र सुख प्रदान करें। इस कन्या की दुःख से रक्षा करें। इस कन्या के पति को चिर-काल तक जीवित रखें तथा सुख प्रदान करें।

इस प्रकार प्रार्थना कर उस कुम्भ के साथ विवाह के समान क्रिया करे और कन्या को त्रिष्णुरूप कुम्भ को समर्पित कर दे। तदनन्तर दस तन्तु वाले सूत के द्वारा कन्या तथा कुंकुमार्चित कुम्भ को आवेष्टित कर दे। फिर उस सूत के बन्धन से कुम्भ को निकालकर किसी तालाब आदि में विसर्जित कर दे। कन्या का जल से अभिषेक करे और आचार्य आदि को दक्षिणा प्रदान कर पुनः कन्या का योग्य वर से विवाह करे।

## • अश्वत्थ विवाह

इसी प्रकार अश्वत्थ (पीपल) वृक्ष की भी पूजा कर विवाह रीति से उसके साथ कन्या का विवाह कर पुनः योग्य वर से कन्या का विवाह किया जाता है। उस समय निम्न मन्त्र से अश्वत्थ की प्रार्थना की जाती है-

- प्रार्थना **नमस्ते विष्णु रूपाय जगदानन्द हेतवे।**
  **पितृ देव मनुष्याणामाश्रयाय नमो नमः ॥**
  **वनानां पतये तुभ्यं विष्णु रूपाय भूरुह ॥**

## • विष्णु प्रतिमा विवाह

सुवर्ण की विष्णु प्रतिमा बनाकर उसके साथ कन्या का विवाह किया जाता है। (शालग्राम शिला का निषेध है)। विष्णु प्रतिमा की प्रतिष्ठा तथा यथा-विधि पूजन के अन्त में कन्या का पिता प्रार्थना करता है।

- प्रार्थना **देहि विष्णो वरं देव कन्यां पालय दुःखतः।**
  **पतिं जीवय कन्यायाश्चिरं पुत्र सुखं कुरु ॥**
  - हे विष्णो ! आप वर दीजिये। हे देव ! मेरी इस कन्या की (वैधव्य) दुःख से रक्षा कीजिये। इस कन्या के पति को दीर्घ आयु प्रदान कीजिये और इसे पुत्र सुख प्रदान कीजिये।

इस प्रकार प्रार्थना कर विवाह विधि से विष्णु प्रतिमा के साथ विवाह कर और **'इमां कन्यां विष्णवे तुभ्यं समर्पयामि'** ऐसा कह कर उन्हें कन्या समर्पित कर दस तन्तु वाले सूत से कन्या तथा प्रतिमा को मन्त्र पूर्वक आवेष्टित करे और फिर उस बन्धन से प्रतिमा को अलग कर दे। ब्राह्मणों को दक्षिणा प्रदान करे तदनन्तर कन्या प्रतिमा दान का संकल्प करे

- संकल्प **ॐ अद्य अमुक-गोत्रा, अमुक-राशिः, अमुकःदेव्यहं मम जन्म-समय वर्तिलग्नादौ स्थितैर्ग्रहादिभिः सूचित्-अरिष्ट निवृत्ति पूर्वक सौभाग्य प्राप्ति द्वारा श्रीपरमेश्वर प्रीतये इमां सौवर्णी सुपूजितां विष्णु प्रतिमां सर्वोपस्करयुताम् अमुक-गोत्राय, अमुक-शर्मणे आचार्याय भवते सम्प्रदे। ॐ तत्सत् न मम।**

- प्रार्थना करते हुए प्रतिमा आचार्य को समर्पित कर दे।
    - प्रार्थना **यन्मया प्राचि जनुषि घ्नत्या पति समागमम्।**
    **विषोपविषशस्त्राद्यैर्हतो वाति विरक्तया॥**
    **प्राप्यमाणं महाघोरं यशः सौख्यधनापहम्।**
    **वैधव्याद्यतिदुःखौघं तन्नाशाय सुखाप्तये॥**
    **बहु सौभाग्य लब्ध्यै च महा विष्णोरिमां तनुम्।**
    **सौवर्णीं निर्मितां शक्त्या तुभ्यं सम्प्रददे द्विज॥**
        - हे द्विज ! पूर्वजन्म में मेरे द्वारा पति के प्रति विष, शस्त्र आदि के द्वारा अथवा उपेक्षा दिखाने के कारण जो अपराध बना था, उसी पाप के फल स्वरूप मुझे इस जन्म में यश एवं सुख का नाश करने वाला अति भयंकर तथा महान् दुःखों को देनेवाला यह वैधव्ययोग प्राप्त हुआ है, उसके नाश के लिये, सुख की प्राप्ति के लिये तथा अखण्ड सौभाग्य की प्राप्तिके लिये मैं सुवर्ण निर्मित यह महाविष्णु की प्रतिमा आपको प्रदान कर रही हूँ।
- प्रतिमा आचार्य को दे दे।
- कन्या अनघाद्याहमिति अर्थात् मैं आज निष्पाप हो गयी हूँ। यह वचन तीन बार बोले।
- आचार्य प्रतिमा ग्रहण कर 'ॐ अनघा भव' अर्थात् निष्पाप होओ। यह वचन तीन बार बोले।
- इस प्रकार प्रतिमा दान के अनन्तर योग्य वर से कन्या का विवाह करना चाहिये।

- विशेष बात

उपर्युक्त उपायों में यद्यपि सर्वप्रथम कन्या का विवाह कुम्भ, अश्वत्थ तथा विष्णु प्रतिमा के साथ कराया जाता है, तदनन्तर कन्या का योग्य वर से विवाह होता है, जिससे यहाँ पर कन्या के दूसरे विवाह की शंका उत्पन्न होती है, किंतु धर्मशास्त्र ने बताया है कि इसे पुनर्विवाह नहीं माना जाता और न 'पुनर्भू' दोष ही उत्पन्न होता है-

- श्लोक **अत्र च पुनर्भूत्वदोषो न भवति।** वीरमित्रोदय-संस्कार प्रकाश।
- श्लोक **स्वर्णाम्बुपिप्पलानां च प्रतिमा विष्णुरूपिणी।**
**तयोः सह विवाहे च पुनर्भूत्वं न जायते॥** वीरमित्रोदय-संस्कारप्रकाश।
    - विष्णु की स्वर्ण प्रतिमा, कुम्भ तथा अश्वत्थ ये विष्णुरूप होते हैं। अत: इनके साथ विवाह करने पर पुनर्भूत्व दोष उत्पन्न नहीं होता।

## ॥ शाखोच्चार सम्बन्धी मांगलिक श्लोक ॥

- श्लोक

**श्रीमत् पङ्कज विष्टरो हरिहरौ वायुर्महेन्द्रोऽनल-**
**श्चन्द्रो भास्कर वित्तपाल वरुणाः प्रेताधिपाद्या ग्रहाः ।**
**प्रद्युम्नो नलकूबरौ सुरगजश्चिन्तामणिः कौस्तुभः**
**स्वामी शक्तिधरश्च लाङ्गलधरः कुर्वन्तु वो मङ्गलम् ॥**

सर्वैश्वर्य सम्पन्न ब्रह्मा, विष्णु एवं शिव, वायुदेव, देवराज इन्द्र तथा अग्निदेवता, चन्द्रदेवता, भगवान् सूर्य, धनाध्यक्ष कुबेर, वरुण और संयमनीपुरी के स्वामी यमराज, सभी ग्रह, श्रीकृष्ण के पुत्र प्रद्युम्न, नल और कूबर, ऐरावत गज, चिन्तामणि रत्न, कौस्तुभमणि, शक्ति को धारण करने वाले स्वामी कार्तिकेय तथा हलायुध बलराम-ये सब आप लोगों का मंगल करें।

- श्लोक

**गौरी श्रीः कुलदेवता च सुभगा भूमिः प्रपूर्णा शुभा**
**सावित्री च सरस्वती च सुरभिः सत्यव्रता रुन्धती ।**
**स्वाहा जाम्बवती च रुक्मभगिनी दुःस्वप्न विध्वंसिनी**
**वेलाश्चाम्बुनिधेः समीनमकराः कुर्वन्तु वो मङ्गलम् ॥**

भगवती गौरी (पार्वती), भगवती लक्ष्मी, अपने कुलके देवता, सौभाग्य युक्त स्त्री, सभी धन-धान्य से सम्पन्न पृथ्वीदेवी, ब्रह्मा की पत्नी सावित्री और सरस्वती, कामधेनु, सत्य एवं पातिव्रत्य को धारण करने वाली वसिष्ठ पत्नी अरुन्धती, अग्निपत्नी स्वाहा देवी, कृष्ण पत्नी जाम्बवती, रुक्मभगिनी रुक्मिणीदेवी तथा दुःस्वप्ननाशिनी देवी, मीन और मकरों से संयुक्त समुद्र एवं उनकी वेलाएँ ये सब आपलोगों का मंगल करें।

- श्लोक

**गङ्गा सिन्धु सरस्वती च यमुना गोदावरी नर्मदा**
**कावेरी सरयू महेन्द्र तनयाश्चर्मण्वती देविका ।**
**क्षिप्रा वेत्रवती महासुरनदी ख्याता गया गण्डकी**
**पुण्याः पुण्यजलैः समुद्र सहिताः कुर्वन्तु वो मङ्गलम् ॥**

भागीरथी गंगा, सिन्धु, सरस्वती, यमुना, गोदावरी, नर्मदा, कावेरी, सरयू तथा महेन्द्र पर्वत से निःसृत समस्त नदियाँ, चर्मण्वती, देविका नाम से प्रसिद्ध देवनदी, क्षिप्रा , वेत्रवती (बेतवा), महानदी, गया की फल्गुनदी, गण्डकी या नारायणी - ये सब पुण्य जल वाली पवित्र नदियाँ अपने स्वामी समुद्र के साथ आपलोगों का मंगल करें।

- श्लोक **लक्ष्मीः कौस्तुभ पारिजात कसुरा धन्वन्तरिश्चन्द्रमाः**
  **धेनुः कामदुघा सुरेश्वरगजो रम्भादिदेवाङ्गनाः ।**
  **अश्वः सप्तमुखो विषं हरिधनुः शंखोऽमृतं चाम्बुधे**
  **रत्नानीति चतुर्दश प्रतिदिनं कुर्वन्तु वो मङ्गलम् ॥**

भगवती लक्ष्मी, कौस्तुभ मणि, पारिजात नामक कल्पवृक्ष, वारुणी देवी, वैद्यराज धन्वन्तरि, चन्द्रमा, कामधेनु गौ देवराज, इन्द्र का ऐरावत हस्ती, रम्भा आदि सभी अप्सराएँ, सात मुखवाला उच्चैः श्रवा नामक अश्व, कालकूट विष, भगवान् विष्णु का शार्ंग धनुष, पांचजन्य शंख तथा अमृत - ये समुद्र से उत्पन्न चौदह रत्न आप लोगों का प्रतिदिन मंगल करें।

- श्लोक **ब्रह्मा वेदपतिः शिवः पशुपतिः सूर्यो ग्रहाणां पतिः**
  **शक्रो देवपतिर्हविर्हुतपतिः स्कन्दश्च सेनापतिः ।**
  **विष्णुर्यज्ञपतिर्यमः पितृपतिःशक्तिः पतीनां पतिः**
  **सर्वे ते पतयः सुमेरु सहिताः कुर्वन्तु वो मङ्गलम् ॥**

वेदों के स्वामी ब्रह्मा, पशुपति भगवान् शंकर, ग्रहों के स्वामी भगवान् सूर्य, देवताओं के स्वामी इन्द्र, हव्य पदार्थों में श्रेष्ठ हविर्द्रव्य पुरोडाश, देव सेनापति भगवान् कार्तिकेय, यज्ञों के स्वामी भगवान् विष्णु, पितरों के पति धर्मराज और सभी स्वामियों की स्वामिनी शक्तिस्वरूपा भगवती महालक्ष्मी - ये सभी स्वामिगण पर्वतराज सुमेरुगिरि सहित आप लोगों का मंगल करें।

# ॥ विवाह मुहूर्त विचार ॥

- विवाह में विहित मास
  - श्लोक **मिथुन कुम्भ मृगाऽलि वृषाजगे मिथुनगेऽपि रवौ त्रिलवे शुचेः ।**
  **अलिमृगाजगते करपीडनं भवति कार्तिकपौषमधुष्वपि ॥** मु.चि. - १३

मिथुन, कुम्भ, मकर, बृश्चिक, वृष और मेष इन छे राशियो में सूर्य के रहने पर विवाह होता है। यदि सूर्य मिथुन राशि में रहें तो आषाढ मास के प्रथम त्रिभाग में (शुक्ल पक्ष की परिवा से १० मी तक) वृश्चिक में रहें तो कार्तिक मास में, मकर में रहें तो पौष मास में और मेष राशि में रहें तो चैत्र मास में भी विवाह करना चाहिये।

- जन्म मासादि में विवाह का विधि-निषेध
  - श्लोक **आद्यगर्भसुतकन्ययोर्द्वयोजेन्ममासभतिथौ करग्रहः ।**
  **नोचितोऽथ विवुधैः ग्रशस्यते चेद् द्वितीयजनुषोः सुतप्रदः ॥** मु.चि. - १४

यदि वर और कन्या दोनों ही ज्येष्ठ हों तो उनके जन्म-मास, जन्म-नक्षत्र और जन्म-तिथि में विवाह नहीं करना चाहिये। यदि वर-कन्या दोनों द्वितीय गर्भ के हों तो जन्म मासादि में भी विवाह पण्डितों ने पुत्रदायक कहा है। अर्थात् ज्येष्ठ सन्तान का ही जन्म मासादि में विवाह निषेध है, छोटे का नहीं।

- विवाह में ज्येष्ठ मास का विधि-निषेध
  - श्लोक **ज्येष्टद्वन्द्वं मध्यमं सम्प्रदिष्टं त्रिज्येष्ठं चेन्नैव युक्तं कदाऽपि ।**
  **केचित्सूर्यं वह्निगं प्रोज्झ्य चाहुर्नैं वान्योन्यं ज्येष्ठयोः स्याद्विवाहः ॥** मु.चि. - १५

विवाह में दो ज्येष्ठ (ज्येष्ठ मास और ज्येष्ठ कन्या या वर ) मध्यम माने गये हैं। तीन ज्येष्ठ ( ज्येष्ठमास और वर- कन्या दोनों ज्येष्ठ ) हो तो कभी भी शुभ नहीं हैं। किसी ( भारद्वाज आदि ) आचार्य का मत है कि जब तक सूर्य कृत्तिका नक्षत्र में हो तब तक बरा कर उसके बाद ज्येष्ठ में भी विवाह करना चाहिये। अर्थात् ज्येष्ठ में कृत्तिका गत सूर्य ही निन्दित है, तथा वर और कन्या यदि दोनों ज्येष्ठ हों तो उनका विवाह शुभ नहीं होता।

आर्षमत - वर कन्या को ज्येष्ठता अपनी २ माता के प्रथम गर्भ की लेनी चाहिये। पुत्र या कन्या में पृथक् २ ज्येष्ठता नहीं है।

- एक कुल में विवाह आदि का समय
  - श्लोक **सुतपरिणयात् षण्मासान्तः सुताकरपीडनं**
  **न च निजकुले तद्वद्वा भण्डनादपि मुण्डनम् ।**
  **न च सहजयोर्देये भ्रात्रोः सहोदरकन्यके**
  **न सहजसुतोद्वाहोऽब्दार्धे शुभे न पितृक्रिया ॥** मु.चि. - १६

अपने कुल में ( तीन पुरुष के भीतर ) पुत्र के विवाह से ६ मास तक कन्या को विवाह नहीं करना चाहिये। एवं कन्या या पुत्र के विवाह से ६ मास तक किसी का मुण्डन भी नहीं करना चाहिये। दो सहोदर भाइयों

का विवाह दो सहोदर कन्याओ से नहीं करना चाहिये। दो सहोदर भाइयों या बहनों का विवाह ६ मास के मध्य नहीं करना चाहिये और शुभकार्य में पितृ क्रिया (श्राद्ध ) भी नहीं करना चाहिये।

- श्लोक **एकस्मिन् वत्सरे चैव वासरे मण्डपे तथा।**
  **कर्तव्यं मङ्गलं स्वस्त्रोर्भ्रात्रोर्यमलजातयोः॥** पराशर जी

यदि दो भाई या दो बहन यमल ( एक गर्भ के ) हों तो उन दोनों का उपनयन या विवाह या मुण्डन ६ मास के मध्य एक ही दि नमें तथा एक ही मण्डप में भी कर सकते हैं।

- विवाह का दिन निश्चय होने के बाद वर-कन्या के कुल में मरणा-शौच होने पर विवाह-मुहूर्त का निर्णय

- श्लोक **वध्वा वरस्याऽपि कुले त्रिपुरुषे नाशं व्रजेत् कश्चन निश्चयोत्तरम्।**
  **मासोत्तरं तत्र विवाह इष्यते शान्त्याऽथवा सूतक निर्गमे परैः॥** मु.चि. - १७

विवाह का निश्चय हो जाने के बाद कन्या के अथवा वर के कुल (तीन पुरुष के भीतर ) में कोई मर जाय तो उसके एक मास के बाद विवाह करना चाहिये। कितने आचार्यों (मेधातिथि आदि) का मत यह है कि आवश्यक में मरणाशौच बीत जाने पर ( अर्थात् मृत व्यक्ति का श्राद्धादि बीत जानेपर ) शान्ति कर के मास के भीतर भी विवाह करना चाहिये।

सपिण्ड में किसी के मरण में १ मास बराना चाहिये। परन्तु यदि कन्या या वर के पिता-माता आदि की मृत्यु हो तो विशेष अशौच होता है। जैसे-

- श्लोक **वरवध्वोः पिता माता पितृव्यश्च सहोदरः।**
  **एतेषां प्रतिकूलं चेन्महाविघ्नकरं भवेत्॥**
  **पिता पितामहश्चैव माता वाऽपि पितामही।**
  **पितृव्यः स्त्री सुतो भ्राता भगिनी वा विवाहिता॥**
  **एभिरेव विपन्नैश्च प्रतिकूलं बुधैः स्मृतम्।**
  **वाग्दानानन्तरं यत्र कुलयोः कस्यचिन्मृतिः॥**
  **तदो सँवत्सरादूर्ध्व विवाहः शुभदो भवेद्।**
  **पितुराशौचमब्दं स्यात् तदर्ध मातुरेव हि॥**
  **मासत्रयं तु भार्यायाः, तदर्धं भातृ-पुत्रयोः।**

इन वचन के अनुसार पिता के मरने पर १ वर्षे, माता के मरने पर ६ मास, स्त्री के मरने पर ३ मास और भाई तथा पुत्र के मरने पर १॥ मास तक अशौच रहते हैं। परन्तु सङ्कट अवस्था में प्रतिकूल समय में भी शान्ति पूर्वक विवाह करना ही चाहिये।

- श्लोक **नपुत्री द्वयमेकस्मै प्रदद्यात्तु कदाचन** वसिष्ठोक्तेः

एक वर को सहोदर दो कन्यायें नहीं देनी चाहिये।

- ग्रहयोग से चन्दमा का फल
  - श्लोक **चन्द्रे सूर्योदि संयुक्ते दारिद्रयं मरणं शुभम् ।**
  **सौख्यं सापत्न्य वैराग्ये पापद्वययुते मृतिः ॥** मु.चि. - ४५

विवाह के समय में यदि चन्द्रमा सूर्य के साथ हो तो दरिद्रता, मङ्गल के साथ हो तो मरण, बुध के साथ हो तो शुभ, गुरु के साथ हो तो सौख्य, शुक्र के साथ हो तो सपत्नी (सौत ) और शनि के साथ हो तो वेराग्य ऐसा फल देता है। यदि चन्द्रमा दो पाप ग्रहों के साथ हो तो मरण कराता है।

किसी भी पापग्रह के साथ चन्द्रमा का फल अशुभ ही कहा गया ह। शुभग्रहों में बुध-गुरु के साथ शुभ फल और शुक्र के साथ सपत्नी ( शत्रुता ) कही गयी है।

  - श्लोक **स्वक्षेत्रगः स्वोच्चगो वा मित्रक्षेत्रगतो विधुः ।**
  **युतिदोषाय न भवेद्दम्पत्योः श्रेय से तदा ॥** नारद जी

यदि चन्द्रमा अपनी राशि (४) या उच्च (२) या मित्रगृही (५।३।६ ) में अर्थात् २/३/४/५/६ इन पाँच राशियों में हो तो युति दोष नहीं लगता।

- विवाह में विहित नक्षत्र और अभिजित् का विचार
  - श्लोक **निर्वेधैः शशिकरमूलमैत्रपित्र्य-**
  **ब्राह्मान्त्योत्तरपवनैः शुभो विवाहः ।**
  **रिक्ताऽमारहित तिथौ शुभेऽह्नि वैश्व-**
  **प्रान्त्यांघ्रिः श्रुति तिथि भागतोऽभिजित्स्यात् ॥** मु.चि. - ५५

पञ्च शलाका वेध से रहित-मृगशिरा, हस्त, मूल, अनुराधा, मघा, रोहिणी, रेवती, तीनों उत्तरा और स्वाती-इन ११ नक्षत्रो में, रिक्ता (४/९/१४) और अमावास्या को छोड़कर अन्य तिथियों में और शुभवारों में विवाह करना शुभ है।

उत्तराषाढ़ का चतुर्थ चरण और श्रवण का पहला पञ्चदशांश ( १५ वॉ भाग) मिलाकर ( मध्यम मान से १९ दण्ड ) अभिजित् नक्षत्र होता हैं। अर्थात् अभिजित् नक्षत्र का अलग स्वतन्त्र मान नहीं है, वह उत्तराषाढ़ और श्रवण के मध्य ही भुगत जाता है।

- विवाह में तिथियों का विचार
  - श्लोक **शुक्रु द्वितीयादित एव कृष्णे पक्षे दशम्यन्तगताः प्रशस्ताः ।**
  **ताश्चष्टमी-स्कन्द-गणेश-दुर्गाश्चतुर्देशी चापि तिथिर्विवर्ज्या ॥** वसिष्ठ जी

शुक्ल पक्ष में १/४/८/९/१४ तिथियों और कृष्ण पक्षमें ४/८/९/६/१२/१३/१४/१५ तिथियाँ विवाह में त्याज्य हैं। विवाह से लेकर चतुर्थी दिन तक श्राद्ध दिन और अमावस तिथि का पड़ना शुभ नहीं है।

## विवाह में वार का विचार

- श्लोक **गुरु-शुक्र-बुधेन्दूनां दिनेषु सुभगा भवेत् ।**
  **सूर्यार्कि भूमि पुत्राणां दिनेषु कुलटा भवेत् ॥** शुभेऽह्नि

सोम-बुध-गुरु-शुक्र-वार ही विवाह में शुभ हैं। रवि-मंगल-शनिवार त्याज्य हैं। दिन के सम्बन्ध में भी प्राचीन आचार्यों का यही सिद्धान्त है कि शुभग्रह के दिन ही विवाह में प्रशस्त हैं।

- श्लोक **वाराः प्रशस्ताः शुभखेचराणां सूर्यार्किवारौ खलु मध्यमौ तौ ।**
  **त्याज्यः सदा भूमि सुतस्य वारः कामार्कतिथ्योरपि तौ प्रदोषो ॥** वसिष्ठः

श्री वसिष्ठ जी के मत से रवि और शनि मध्यम होने पर भी त्रयोदशी में रविवार और द्वादशी में शनिवार अत्यन्त दुष्ट कहा गया है। मंगलवार को तो सदा त्याज्य ही कहा गया है।

- श्लोक **न वारदोषाः प्रभवन्ति रात्रौं विशेषतोऽर्कावनिभूशनीनाय् ।**

वार का दोष रात में नहीं लगता। विशेषकर रवि-मंगल-शनिवार का दोष रात में रहता ही नहीं। इसलिये रवि, मंगल और शनिवार की रात मैं विवाह में कोई दोष नहीं है।

## विवाह में बाण दोष का विचार

- श्लोक **रात्रौ चौररुजौ दिवा नरपतिर्वह्निः सदा सन्ध्ययो-**
  **मृत्युश्चाथ शनौ नृपो विदि मृतिर्भौमेऽग्निचौरौ रवौ ।**
  **रोगोऽथ व्रत-गेहगोप-नृपसेवा-यान-पाणिग्रहे**
  **वर्ज्योश्च क्रमतो बुधै रुगनलक्ष्मापालचौरा मृतिः ।** मु.चि. - ७४

जिस समय में जिस वार में और जिस कर्म में जो बाण निन्दित कहे गये हैं उनका ही त्याग करना चाहिये।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ❖ **राजबाण** | शनिवार | दिन में | राजसेवा में |
| ❖ **रोगबाण** | रविवार | रात में | उपनयन में |
| ❖ **चौरबाण** | मंगलवार | रात में | यात्रा में |
| ❖ **मृत्युबाण** | बुधवार | दोनों सन्ध्याओं में | विवाह में |
| ❖ **अग्निबाण** | मंगलवार | सर्वदा | गृह संस्कार में |

## वेदी का प्रमाण और मण्डप उद्वासन का दिन

- श्लोक **हस्तोच्छ्राया वेदहस्तैः समन्तात्तुल्या वेदी स्नो वामभागे ।**
  **युग्मे घस्त्रे षष्ठहीने च पंच सप्ताहे स्यान्मण्डपोद्वासनं सत् ॥** मु.चि. - ९७

विवाह-मण्डप के वांये भाग में एक हाथ ऊंची और चारों ओर समान चार २ हाथ नापवाली वेदी करनी चाहिये। विवाह के बाद छठे को छोड़ कर सम दिन ( अर्थात् २, ४, ८, १० इत्यादि ) और ५ वे तथा ७ वें दिन में विवाह-मण्डप का उद्वासन ( उठाना) शुभ होता है।

- श्लोक **मंगलेषु च सर्वेषु मण्डपो गृहमानतः ।**
  **कार्यः षोडश हस्तो वा द्विषड्ढस्तो दशावधि ॥**

मंगल कार्यो का मण्डप १६ हाथ उत्तम, १२ हाथ मध्यम और १० हाथ अधम होता है।

उपनयन आदि में मण्डप वटु (लड़के) के हाथ से और विवाह में कन्या के हाथ से नापना चाहिये। यज्ञादि का मण्डप यज्ञकर्ता यजमान के हाथ से नापना चाहिये।

- विवाह के पहले वर कन्या को तेल आदि लगाने का समय
  - श्लोक **मेषादिराशिजवधूवरयोर्बेटोश्च**
    **तैलादिलापनविधौ कथिताऽत्र सङ्खया।**
    **शैला दिशः शर-दिगक्ष-नगाद्रि-बाणा**
    **बाणाक्ष-बाण-गिरयो विवुधैस्तु कैश्चित् ॥** मु.चि. - ९८

मेष आदि राशियों में जन्म लेने वाले वर-कन्या और उपनयन वाले वटु के तेल आदि लगाने में पण्डितों ने दिनों की संख्या इस प्रकार कही है।

मेष राशि में ७ दिन, वृष में १०, मिथुन में ५, कर्क में १०, सिंह में ५, कन्या में ७, तुला में ७, वृश्चिक में ५, धनु में ५, मकर में ५, कुम्भ में ५, और मीन में ७ दिन।

जिस वर कन्या या वटु की जन्म राशि मेष है उसे ७ दिन पहले तेल उबटन आदि लगाना चाहिये। ऐसे ही प्रत्येक राशिवालों को समझिये।

- गोधूलि लग्न की प्रशंसा
  - श्लोक **नास्यामृक्षं न तिथि-करणं नैव लग्नस्य चिन्ता**
    **नो वा वारो न च लवविधिर्नो मुहूर्तस्य चर्चा ॥**
    **नो वा योगो न मृतिभवनं नैव जामित्रदोषो**
    **गोधूलिः सा मुनिभिरुदिता सर्वकार्येषु शस्ता ॥** मु.चि. - १००

मुनियों ने *गोधूलि समय को प्रत्येक कार्य में प्रशस्त कहा है। इसलिये इस गोधूलि काल में नक्षत्र, तिथि, करण, लग्न, वार, नवांश, मुहूर्त, योग, अष्टमशुद्धि और जामित्र दोष इत्यादि किसी भी विषय का विचार नहीं करना चाहिये।

इस श्लोक में पाठक लोग गोधूलि की भरपूर प्रशंसा देखकर ऐसा न समझें कि जब कभी गोधूलि समय में विवाह कराना चाहिये। इसका भावार्थ यह है कि जब लग्न की सङ्कीर्णता हो (अर्थात लग्न शुद्धि ठीक से नहीं मिलती हो) तो गोधूलि लग्न में विवाह करना चाहिये। नक्षत्र वारादि का विचार तो अवश्य करना चाहिये।

## ॥ वधूप्रवेश प्रकरणम् ॥

विवाह होने के बाद स्त्री पति की अर्धाङ्गिनी होने के कारण पति के घर की अधिकारिणी होतो है. इसलिये वह पिता के घर से पति के घर जाती है। विवाहानन्तर स्त्री के प्रथम २ पति के घर में प्रवेश करने को 'वधूप्रवेश' कहते हैं।

- वधूप्रवेश का समय
  - श्लोक **समाद्रिपञ्चाङ्कदिने विवाहाद्वधूप्रवेशोऽष्टिदिनान्तराले।**
    **शुभः परस्ताद्विषमाद्वमासदिनेऽक्षवर्षात्परतो यथेष्टम्॥** मु.चि. - ७/१

विवाह के दिन से १६ दिन के भीतर सम (२/४/६/८/१०/१२/१४/१६) दिनों में और विषम में (५/७/९) वें दिनों में वधूप्रवेश शुभ होता है। यदि १६ दिनके भीतर नहीं हो सके तो उसके बाद प्रथम मास के विषम (१७/१९/२१/२३/२५/२७/२९ वें ) दिनो में, एक मासके बाद विषम (३/५/७/९/११ वें) मासों में और एक वर्ष के बाद विषम (३/५) वर्षो में वधूप्रवेश शुभ होता है। परन्तु ५ वें वर्ष के बाद वर्ष मास का विचार नहीं होता, अर्थात ५ वर्ष के बाद जब कभी शुभ मुहूर्त देखकर वधूप्रवेश कराना चाहिये।

- वधूप्रवेश में शुभ तिथि-नक्षत्र
  - श्लोक **ध्रुव क्षिप्रमृदुश्रोत्रवसुमूलमघानिले।**
    **वधूप्रवेशः सन्नेष्टो रिक्तारार्के बुधे परैः॥** मु.चि. - ७/२

ध्रुव-क्षिप्र-मृदुसंज्ञक, नक्षत्र, श्रवण, धनिष्ठ, मूल, मघा और स्वाती इन नक्षत्रों में रिक्ता (४/९/१४) तिथि और मंगल-रविवार को छोड़कर अन्य तिथिवारों में वधूप्रवेश शुभ होता है। किसी मत से बुधवार को भी वधूप्रवेश में त्याज्य कहा गया है।

- विवाह के बाद स्त्री के पतिगृहस्थिति में विशेषता-
  - श्लोक **ज्येष्ठे पतिज्येष्ठमथाधिके पति हन्त्यादिमे भर्तृगृहे वधूः शुचौ।**
    **श्वश्रूं सहस्ये श्वशुरं क्षये तनुं तातं मधौ तातगृहे विवाहतः॥** मु.चि. - ७/३

विवाह के बाद प्रथम ज्येष्ठ मास में स्त्री यदि पति के घर में रहे तो पति के ज्येष्ठ भाई (भँसूर) को नाश करती है। यदि प्रथम अधिमास (मलमास) में पति के घर में रहे तो पति को, प्रथम आषाढ में रहे तो सास को, पौष में रहे तो श्वशुर को और प्रथम क्षय मास में पति के घर में रहे तो अपने को नाश करती है। एवं विवाह के बाद प्रथम चैत्र में स्त्री यदि पिता के घरमें रह जाय तो पिता को मारती है।

सारांश यह निकला कि जिस स्त्री का पिता जीवित हो वह विवाह के बाद पहले चैत्र में पिता के घर में नहीं रहे और भँसूर, पति, सास, श्वशुर और अपने जीवन के लिये वधुप्रवेश होने पर ( विवाह से) प्रथम ज्येष्ठ, मॅलमॉस, आषाढ़, पौष और क्षयमास में पति के घर में न रहे।

॥ इति वधूप्रवेशप्रकरणम् ॥

# ॥ द्विरागमन मुहुर्त ॥

- द्विरागमन का मुहुर्त
  - श्लोक
    **चरेदथौजहायने घटालिमेषगे रवौ**
    **रवीज्यशुद्धियोगतः शुभग्रहस्य वासरे।**
    **नृयुग्ममीनकन्यकातुलावृषे विलग्नके**
    **द्विरागमं लघुध्रुवे चरेऽस्त्रपे मृदूडुनि।** मु.चि. - ८/१

विवाह से एक वर्ष के बाद विषम (३/५) वर्षों में सूर्य कुम्भ, बृश्चिक और मेष राशि में हो अर्थात् सौर फाल्गुन अग्रहण और वैशाख मासों में, कन्या के लिये सूर्य और बृहस्पति की शुद्धि रहने पर शुभ ग्रहों के (चं. बु. बृ. शु.) दिन में, मिथुन, मीन, कन्या, तुला और बृष लग्न में, लघुसंज्ञक, ध्रुवंसंज्ञक, चरसंज्ञक, मूल और मृदुसंज्ञक नक्षत्रो में द्विरागमन (विलम्ब वधूप्रवेश के लिये पिता के घर से यात्रा) कराना चाहिये।

- द्विरागमन में शुक्र का विचार  पिता के घर से यात्रा का विचार इस श्लोक से करना चाहिये।
  - श्लोक
    **दैत्येज्यो ह्यभिमुख दक्षिणे यदि स्याद्-**
    **गच्छेयुर्न हि शिशुगर्भिणीनवोढाः।**
    **बालश्चद्व्रजति विपद्यते नवोढा**
    **चेद्वन्ध्या भवति च गर्भिणी त्वगर्भा॥** मु.चि. - ८/२

शुक्र यदि सम्मुख और दाहिने हों तो बालक वाली नवविवाहिता और गर्भवती स्त्री नहीं जायें। क्योंकि शुक्र के सम्मुख और दाहिने रहने पर यदि बालक जाय तो मर जाता है। नवोढा बाँझ होती है और गर्भिणी का गर्भ नष्ट हो जाता है। तात्पर्य यह है कि शुक्र के सम्मुख और दाहिने रहने पर किसी भी स्त्री का द्विरागमन नहीं करना चाहिये।

नव प्रसूता और गर्भवती स्त्री के लिये किसी भी यात्रा में इस शुक्र का विचार करना चाहिये और नववधू के लिये केवल द्विरागमन में।

- सम्मुख शुक्र का परिहार
  - श्लोक
    **नगर प्रवेश विषयाद्युपद्रवे करपीडने विबुधतीर्थयात्रयोः।**
    **नृपपीडने नववधू प्रवेशने प्रतिभार्गवो भवति दोषकृन्न हि॥** मु.चि. - ८/३

नगर के प्रवेश में, किसी विषय ( बिमारी या उत्पात् ) आदि के उपद्रव में, विवाह में, देवता का दर्शन और तीर्थ की यात्रा में, राजा से पीड़ित होकर जाने में और नवीन वधूप्रवेश में सम्मुख भी शुक्र दोष कारक नहीं होता है। अर्थात् उक्त अवस्थाओ में शुक्र का विचार नहीं करना चाहिये।

- सम्मुख शुक्र का विशिष्ट अपवाद
  - श्लोक **पित्र्ये गृहे चेत्कुचपुष्पसम्भवः स्त्रीणां न दोषः प्रति शुक्र सम्भवः।**
    **भृग्वङ्गिरोवत्सवसिष्ठकश्यपात्रीणां भरद्वाजमुनेः कुले तथा॥** मु.चि. - ८/४

यदि पिता के घर में ही स्त्रियों के कुच (स्तन) और रजोदर्शन हो गये हो तो उनके द्विरागमन में सम्मुख शुक्र का दोष नहीं लगता। एवं भृगु, अंगिरा, वत्स, वसिष्ठ, कश्यप, अत्रि और भरद्वाज मुनि के वंश में (इनके गोत्र में) भी सम्मुख शुक्र का दोष नहीं लगता।

  - श्लोक **रेवत्यादिमृगान्तेषु यावत् तिष्ठति चन्द्रमाः।**
    **तावच्छुक्रो भवेदन्धः सम्मुखस्थो न दोषकृत॥**

रेवती से मृगशिरा तक ६ नक्षत्रों में चन्द्रमा के रहने पर शुक्र अन्धा होता है, वह सम्मुख रहने पर भी दोष कर नहीं होता।

  - श्लोक **अस्तं याते किल सुरगुरौ भार्गवे वा कृशे वा**
    **चैत्रे पौषे तपसि च भृगौ दक्षिणे सम्मुखे वा।**
    **सिंहस्थे वा सुरपति गुरौ निद्रया युक्तविष्णौ**
    **गच्छेत् कन्या स्वपति सहिता वर्षमेकं हि यावत्॥**

आजकल बहुतों का ऐसा मन है कि विवाह से एक वर्ष के भीतर वधूप्रवेश होने में किसी भी लग्न या शुद्धि आदि की आवश्यकता नहीं पड़ती। केवल तिथि-नक्षत्र-दिन शुद्धि ही देखी जाती है।

  - श्लोक **चैत्रे पौषे हरिस्वप्ने गुरोरस्ते मलिम्लुचे।**
    **नवोढ़ागमनं नेव कृते पंचत्वमाप्नुयात्॥** श्रीव्यास जी

एक वर्ष के बाद गुरु-शुक्रोदय-शुद्धि सब देखना चाहिए। तथापि १ वर्ष के भीतर भी पौष, चैत्र, मलमास और हरिशयन को बराना ही चाहिए क्योंकि का वचन है-

॥ इति द्विरागमन प्रकरणम्॥

- किन-किन जगहों पर पत्नी को पति के दाई / बाई तरफ बैठना चाहिये ?

हमारे शास्त्रों में पति-पत्नी के संबंध को बहुत ही पवित्र मान कर इसकी प्रशंसा की गई है। इस संबंध द्वारा स्त्री-पुरुष अपने-अपने दायित्वों को पूरा करते हुए इस धरती पर समस्त सुख-साधनों का भोग कर मृत्यु के पश्चात स्वर्ग प्राप्त करें, इसके लिए ऋषि-मुनियों ने कुछ नियम बनाएं। इन्हीं नियमों में बताया गया है कि कब स्त्री को पुरुष के बाईं तरफ तथा कब दाईं तरफ बैठना चाहिए।

शास्त्रों के अनुसार जो कर्म स्त्री प्रधान या इस सांसारिक जीवन से संबद्ध होते हैं, उनमें स्त्री को बाएं तरफ बैठना चाहिए। उदाहरण के लिए स्त्री-पुरुष का सहवास, दूसरों की सेवा करना तथा अन्य सांसारिक कार्यों में पत्नी के लिए पति के बाई तरफ बैठने का नियम है।

इसी प्रकार जो कार्य पुरुष प्रधान या पुण्य और मोक्ष देने वाले हैं जैसे कन्यादान, विवाह, यज्ञ, पूजा-पाठ आदि, उनको करते समय पत्नी दाएं तरफ विराजमान होती है।

- ऐसे समय पत्नी को पति की बाईं तरफ बैठना चाहिए।
  - **वामे सिन्दूर दाने च वामे चैव द्विरागमने,**
    **वामे शयनैक श्यायां भवेज्जाया प्रियार्थिनी।**
  - **आर्शीवार्दे अभिषेके च पादप्रक्षालेन तथा,**
    **शयने भोजने चैव पत्नी तूत्तरतो भवेत॥** संस्कार गणपति
  - सिंदूर दान, द्विरागमन के समय, भोजन, शयन, सहवास, सेवा तथा बड़ों से आर्शीवाद लेते समय पत्नी को पति के बाईं तरफ रहना चाहिए।

- इन कामों में पत्नी को पति के दाईं तरफ बैठना चाहिए
  - **कन्यादाने विवाहे च प्रतिष्ठा-यज्ञकर्मणि,**
    **सर्वेषु धर्मकार्येषु पत्नी दक्षिणत- स्मृता।** संस्कार गणपति
  - कन्यादान, विवाह, यज्ञकर्म, पूजा तथा अन्य धर्म-कर्म के कार्यों में पत्नी को सदैव पति के दाईं और बैठना चाहिए।

१. **वामे सिन्दूर दाने च वामे चैव द्विरागमे। वामभागे च शय्यायां नामकर्म तथैव च॥**
**शान्तिकेषु च सर्वेषु प्रतिष्ठोद्यापनादिषु। वामे ह्युपविशेत् पत्नी व्याघ्रस्य वचनं यथा॥**
२. **पतिपुत्रान्विता भव्याश्चतस्रः सुभगाः स्त्रियः। सौभाग्यमस्यै दद्युस्ता मङ्गलाचारपूर्वकम्॥**
**पतिपुत्रवती नारी सुरूपगुण शालिनी। अविच्छिन्नप्रजा साध्वी सदया सा सुमङ्गली॥**